अँग अँग प्रेम-उमँग अनि सोहै, हेम छरी जराइ जरी को है।
नैन बैन जब प्रगटैं भाउ, ताकौं सु कवि कहत है हाउ।
हाउ तें बहुरि जु उपज्यौ हेला, मनि कहुँ परम अमी रस रेला।
बार बार कर दरपन धरै, कुंतल हार सँवार्यौ करै।
इनि सिंगार मगन मन रहै, ताकौं कवि हेला छवि कहै।
ता पाछे उपजी रति नई, सलिल वारि मनिमाला दई।
उनिन सु गाम-ग्राम लौ करै, जानै नहीं कवन अनुसरै।
भूख पियास सबै मिटि गई, खाइ कछू गुरुजन की लई।
मन की गति पिय पै इक धारा, समुद मिली जैसे गंग की धारा।
उमगि कै नैन नीर भरि आवैं, पुनि सुखि जाइ, महा छवि पावै।
पुलकि अंग सुर-भंग जनावै, बीच-बीच मुरझाई आवै।
बिबरन तन अस देउ दिखाई, रूप-बेलि जैसे घाम मैं आई।
तनक बात जो पिय पै पावै, सो बिरियाँ सुनि नृपति न आवै।

रूपमंजरी तिय हियहि, पिय झलकै इमि आइ।
चंद्रकांत मनि साँझ जिमि, परम चंद्र की झाँइ॥

प्रगट मिलन को अति अरबरै, रहनि बैठि तिय जतनन करै।
दरपन लै उर आगे धरै, मनि जहाँ झाँई पिय की परै।
बाल अर्क सम बिरह जनायौ, तिय तन तनक तप्त ह्वै आयौ।
सास कै डरि उसास नहि लेहि, मूँदे मुँह तिहिं उत्तर देहि।
ताते उसासन जो गोइ सहै, बाल बिरहिनी का तब कहै।
सौ गोइ सखन पुन फिकरावै, हाथ न छुवै निकट धरवावै।
उसासे रस कू लिन्ह जुर मानै, मनि मुरझाहि उगनि तिय याते।

मन सौं कहै कुटिल तू आही, इकली ई उड़ि पिय पै जाही।
रंचक नैनन हू सँग लै रे, मोहन मुख दिखि आवन दै रे।
साँवरे पियहि सुमिरि वर वाला, भरहि उसास दुसास विहाला।
ते उसास अस अगिनि की उगी, कुँवरि कि देवी ज्वालामुखी।
अंजन विन दिखि नैन सुहाये, खंजन दुरे कहूँ तें आये।
देखि कुँवरि को वदन उदास, इंदु मुदित ह्वै उदित अकास।

निरखि मलिन मुख,नलिन अलि, फूले सब इकमार।
वैरी चोल्यो जगत मैं, तू जिनि करि करतार॥

द्वैज चंद दिखि भै भरि भारी, उगी गगन जनु काम कटारी।
टूटहि तार कि अँगार वगावै, काम भूत जनु मोहि छरावै।
पुनि पूरन ससि कौ दिखि डरी, आवत मैन लिये जनु फरी।
कवन समै आयौ यह सजनी, इंदु अनल वरसै सव रजनी।
भली करहिं जौ इन दिन माही, प्रानपियारे आवहि नाही।
कुँवरि कहति सखि या ससि राँड़े, राहु राउ क्यौं गिलि गिलि छाँड़ै।
सखि कहै राहु अमृत जव पियौ, तेरे कंत खंड विवि कियौ।
उदर नहिन जामैं यह पचै, निकसि निकसि विरही जन तचै।
कुँवरि कहै दुख खंडन माई, जरा आनि किन लेहि जुराई।

कै अहरनि पर धरि मुकर, सु कर लौह घन लेइ।
जव ही आनि परै तहाँ, तव ही ता सिर देइ॥

इमि इमि करतहि हिम रितु आई, तामैं तरनि तरुन दुखदाई।
बड़ि वड़ि रैन तनक से दिना, क्यौ भरियै पिय प्यारे विना।
जाड़ राँड जव अलि तन दहै, साँवरे उर घुरि सोयौ चहै।

घैर तैं डरपि सखी घर लाई, घर हू वड़ी वेर सुधि आई।
भूत छुयें, मदिरा पियें, सव काहू सुधि होइ।
प्रेम-सुधा-रस जो पियै, तिहिं सुधि रहै न कोइ॥
वात सुनत जननी उठि धाई, वाछी पर जग आछी गाई।
इंदुमती पैं अति रिसिआई, आलि काल्हि तैं कहाँ खिलाई।
चतुर सहचरी वात दुरावै, वात की वात मात नहिं पावै।
मोहिं वरजन वहेर तर गई, ना जानौं कछु तहँ तैं भई।
छाती लगाइ जननि अस कहै, कौंन भूत जो तो तन चहै।
गोकुलनाथ को पूत हमारे, भूतन के भूतन धरि मारे।
इक पहिले यौं अवुध ह्वै रही, पुनि निज मात वात अस कही।
जस कोउ मिरा-मत्त इक आही, तामैं भूत लगे पुनि ताही।
वहुरि नारि निवारि सी लई, जननी निरखि ससंकित भई।
भूतावेस अवसि है माई, दौरौ कछु इक करौ उपाई।
सखि कहै, काहु वोलि किन आनौं, एक मंत्र अस हौं हूँ जानौं।
कहति है दुख अकुलानी रानी, तव लगि तू ही झारि सयानी।
कान लगी सहचरि कहै, जागि छवीली वाल।
वे आये, उठि, देखि वलि!, मोहन गिरिधर लाल॥
उठि वैठी भई राजकुमारी, ढिंग वैठी देखी महतारी।
मा तन चितै निपट लजि गई, जानी हौइ वात जिनि दई।
निरखि सुता कौ सहज सुभायौ, जननी जठर जीउ तव आयौ।
सहचरि निपट सयानी जानी, रानी तिहि छिन अति सनमानी।
उर तैं काढ़ि हार पहिराई, हित अनहित सव वात जनाई।

ससि तहँ माँहि दोस कछु नाहीं, निपट अनूप रूप इन माहीं ।
छिन-छिन माहि छिछि ह्वै जाई, छिन नीकी छिन ही मुरझाई ।
नोंधौं याके अंग न लगाऊँ, फूल फुलेल न मूड़ चढ़ाऊँ ।
दरपन देखन देउँ न नाहीं, डरौं आपनी डीठि तें हौं ही ।
सो कहै मेरी सौं रूप सुभाइक, सुंदर गिरिधर लाल के लाइक ।
ऐ पहि अपनौ कर्म सौं माई, भुगते बिन कोउ तीर न जाई ।
बिरहिनि कुँवरि जनु हिय धरि जाई, जनु याही मे कुँवर कन्हाई ।

हौं जानी पिय मिलन तैं, बिरह अधिक सुख होइ ।
मिलतैं मिलियै एक सौं, बिछुरे सब ठौं सोइ ॥

ता पाछे बसंत रितु सहा, आई सो दुख कहियै कहा ।
ता मैं मैन नृपाई पाई, पिक बोली जनु फिरत दोहाई ।
किंसुक कलिन देखि भय पाई, नहार(नाहर?)की सी नह रे माई ।
राती राती रुधिर भरी सी, बिरही जन उर ह्वै निकरी सी ।
सब बन फूल फुलि अस भयौ, आनि अनंग राउ जनु छयौ ।
बहुरें कुंज महल से बने, ऊँचे द्रुम बितान जनु तने ।
बन बाहिर जु कुंज छुट छुटी, ते जनु उठी नटिन की कुटी ।
लागे धूसन नर अन बँधे, मनौं मदमाते हाथी बँधे ।
पुनि बाट आखेटक चढ्यौ, बिरही मृग मारन रिस बढ्यौ ।
फूलन कौ धनुष पनिच अलि लिये, पाँच बान पाँचौ कर लिये ।
सोखन, कहन, उच्चाटन, छोभन, तिन मैं निपट बुरौ संमोहन ।
निगम पवन तुरंग चढ़ि धायो, झलमलि देस कुँवरि ढिंग आयौ ।
रूपमंजरी डिगि हँसि परी, बदन सुहाग निपानि अनुसरी ।

सो सुबास जब भौरन पाई, टूट पनिच सब तहँ चलि आई।
इतने हि माँझ उबरि गई माई, नातर मार, मारि तिहि जाई।
कुसुम धूरि धूँधरि दिसा, इंदु उदय रस पौन।
कुहु-कुहु जौ कोइल करै, विरही जीवै कौन॥
तातै बहुरि जु ग्रीषम आई, अति भीषन कछु बरनि न जाई।
बड़रे तपत, पहार से दिना, क्यौ भरिहै पिय प्यारे बिना।
दुपहरि तहँ डाइन सी आवै, ताहि निरखि तिय अति दुख पावै।
बाल के बालक जिय कहुँ चहै, कब लगि बाल दुकाये रहै।
अति निदाघ मैं अस सुधि नाही, दादुर रहत फनी फन छाँहीं।
तातै सतगुन बिरह की आगी, रूपमंजरी तन-मन लागी।
चंदन चरचे अति परजरै, इंदु किरन घृत बुंद सी परै।
घनसारहि दिखि मुरझति ऐसै, मृगीवंत जल दरसै जैसै।
हार के मुतिया उर झर माही, तचि-तचि तरकि लवा ह्वै जाही।
दिखि दिखि इंदुमती अरबरै, थोरे जल जिमि मछरी फिरै।
सहचरि अति अकुलानी जानी, करत सँबोध कुँवरि मृदु बानी।
कत सोचति सखि तू बड़ ग्याता, तू जस आहि, अस न पितु-माता।
दोस न तेरौ, दोस न मेरौ, यह सब दोस बिधाता केरौ।
अब मो पै छिन जियौ न जाई, जो हौ कहौ सु करहि री माई।
सुंदर सुमनन सेज बिछाई, अरगज मरगज डसनि डसाई।
चंदन चरचि, चंद उगवाई, मंद सुगंध समीर बहाई।
पिक गवाइ, केकी कुहकाई, पपिहा पै पिउ पीउ बुलाई।
मधुर मधुर तू बीन बजाइ, मोहन नंद-सुवन गुन गाइ।

कछु छल, कछु वल, कछु मनुहारी, लै वैठे तहँ कुंजविहारी।
मन चहँ रम्यौ, ए तन चहँ भग्यौ, कामिनि कौं यह कौतुक लग्यौ।
जो पारद कौं कर थिर करै, सो नवोढ़ वाला उर धरै।
पुहुपन ही के दीपक जहाँ, जगमगि जोति लागि रही तहाँ।
प्रथम समागम लज्जित तिया, अचल पवन सिरावत दिया।
दीप न वुझै विहँसि वर वाला, लपटि गई पिय उरसि रसाला।
भोजन भूख मिलत ही लहै, औ परि इन सरि परत न कहै।
प्रेम पुलक अंकुर तिहि काला, सो अंतर सहि सकति न वाला।
चित विववान रहति नहिं सोई, रूपमंजरी अस रस भोई।
चुंवन समय जु नासिका, वेसरि मुती डुलाइ।
अधर छुड़ावन कौ मनौ, पिय की हाहा खाइ॥
सव निसि के जागे अनुरागे, रंचक सोइ गये उर लागे।
तव ही भोर के लच्छन भये, तार हार सियरे ह्वै गये।
दीपक फीके, फूल ऐलाने, परकिय तियन के हिय अकुलाने।
कुरकुट सुनि चुरकुट भई वाला, लीने उससि उसास विसाला।
जात न उठि लपटात सुठि, कठिन प्रेम की वात।
सूर उदोत करौत सम, चीरि किये विवि गात॥
जागि कुँवरि अपने घर आई, अपने गौने कुँवर कन्हाई।
सेज तैं उठी सुरति रस माती, सखि तन मधुर मधुर मुसकाती।
सगवगि अलकैं श्रमकन झलकैं, सोभित पीक भरी दृग पलकैं।
राजत नैन पीक रस पगे, हँसि हँसि हरि प्रीतम मुख लगे।
फूल माल जो पिय पै पाई, कुँवरि के कंठ चली सो आई।

तब तैं रूपमंजरी बाला, छिन-छिन औरै रूप रसाला ।
पारस परसि सितल होइ सोनौं, पाहन तैं परमेसुर होनौं ।
जिहिं जन मैं प्रगट हरि, प्रगट न इहि कलिकाल ।
तातैं सपने ओट दै, भेटे गिरिवर लाल ॥
जो बांछति ही रैनि दिन, सो कीनी करतार ।
महा मनोरथ-सिंधु तरि, सहचरि पहुँची पार ॥
इहि बिधि कुँवरि रूपमंजरी, सुंदर गिरिवर पिय अनुसरी ।
इंदुमती ताकी सहचरी, सो पुनि तिहि संगति निस्तरी ।
तिन की यह लीला रस भरी, 'नंददास' निज हित कै करी ।
जो यह चित दै सुनै-सुनावै, सो पुनि परम प्रेम पद पावै ।
जदपि अगम तैं अगम अति, निगम कहत हैं जाहि ।
तदपि रँगीले प्रेम तैं, निपट निकट प्रभु आहि ॥
कथनी नाहिन पाइयै, पैयै करनी सोइ ।
बातन दीपक ना बरै, बारे दीपक होइ ॥

ताहि पहिरि कैं कनक अटारी, पौढि रही भरि आनँद भारी।
रही हुती रजनी कछु थोरी, जागि परी सहजहि वर गोरी।
द्वारावति लीला सुधि भई, ताही छिन सौं विकल ह्वै गई।
दिष्टि परि गयौ चंदा गैन, लागी ताहि सँदेसौ दैन।
द्वादस मास विरह की कथा, विरहिनि कौ दुखदाइक जथा।
छिनक माँझ वरनी इहि वाल, महा विरहिनी ह्वै तिहि काल।
निपट अटपटौ, चटपटौ, व्रज कौ प्रेम वियोग।
अजहूँ नहिं सुरझै जहाँ, उरझै वड़े वडे लोग॥

## मासवर्णन

### चैत

चैत चलौ जिनि कंत, वार वार पाँ परि कह्यौ।
निपट असंत वसंत, मैन महा मैमंत जहँ॥
तदपि न रहे चले ई चले, कहियौ चंद भले जू भले।
तब हीं कोकिल कुहु कुहु कियौ, सुनतहि डहकि वहकि गौ हियौ।
जनु किलकार मैन मुहिं दई, जु कछु कहति ही सोई भई।
मदन जाल गोलक से भौरा, फिरि गये ऊपर ठौरहि ठौरा।
सुखद जु हुतौ तिहारे संग, अव वह वैरी भयौ अनंग।
नव पुहुपन के धनुप वनाये, मधुप पाँति तिहिं तंत चढाये।
नूतन नूतन अंकुर वान, तकि तकि मरम करै संधान।
अरु यह त्रिगुन पवन कित हू कौ, पुहुप-पराग लिये कर बूकौ।
फाग सौ खेलत बन वन फिरै, रस-अनरस सव काहू भरै।

पाँच-वान के वान समान, तिन अति चंचल किये परान।

जलचर जिमि जल-भीर मैं, परसत नाहिंन पीर।
विछुरि परैं जव नीर तैं, तव जानैं गुन नीर॥

## वैसाख

आवहु वलि वैसाख, दुख-निदरन, सुख-करन पिय।
उपजी मन अभिलाख, वन-विहरन गिरिधरन सँग॥

कुसुम धूरि धूँधरी सु कुंजैं, मधुकर निकर करत तहँ गुंजैं।
गुहि गुहि नवल मालती माल, मुहिं पहिरावौ मोहनलाल।
ललित लवंग लतन की छाँहीं, हँसि वोलौ, डोलौ गलवाँहीं।
पुलिन कालिंदी कौ अति रमि, त्रिगुन पवन ही कौ तहँ गमि।
कुसुमनि-सेज सु पेसल कीजै, सिर तर सुमन-उसीसा दीजै।
इक पट ओढ़ि, पौढ़ि सुख कीजै, आवहु वलि छिन छिन छवि छीजै।
द्रुम लपटी जु प्रफुल्लित वेली, जनु मुहि हँसति सु देखि अकेली।
जौ कवहूँ पिय ध्यानहि धरौं, परिरंभन, चुंवन पुनि करौं।
रंचक सुख, वहुरौ दुख भारी, कहियौ ससि यह दसा हमारी।

इहि विधि वलि वैसाख यह, वीत्यौ सुख-दुख लागि।
सड़सी भई लुहार की, छिन पानी छिन आगि॥

## जेठ

तनक न रही अमैंठ, तुम विन नंदकिसोर पिय।
निपट निलज यह जेठ, धाइ धाइ ववुवन गहैं॥

सूर के तपन तपन अति दई, घर-वन, अनल-मई सव भई।

इंद्र कोप कीनौ ब्रज अबै, जल-व्याकुल गोकुल है सबै।
आवहु बलि बिलंब जिनि करौ, बहुरचौ गोबरधन कर धरौ।
एक बार ब्रज आवन कीजै, बिरह-बिथा की औषधि दीजै।
प्रान रहे घट आइ इमि, जिमि जव अंकुर तोइ।
अन-आवन जु प्रबल पवन, झर परिहै पिय सोइ॥

## कुआर

कहियौ उड़प उदार, सुदर नंदकुमार सौ।
अति कृश कीनी क्वार, हार भार तैं डारि दिय।
खंजन प्रगट किये दुख-दैना, संजोगिनि तिय के से नैना।
निरमल जल अंबुज जहँ फूले, तिन रस लंपट अलि-कुल भूले।
सुधि आवत वा मोहन मुख की, कुटिल अलकजुत सीमा सुख की।
मोरन नूतन चँदवा डारे, तिनहि देखि दृग होत दुखारे।
आवहु बलि ते सिर पर धरौ, पंख पुरातन हाँते करौ।
साँझ समै बन तै वनि आवौ, गोरज मंडित बदन दिखावौ।
वा छबि बिन ये नैन दुखारे, जरत है महा बिरह-जुर जारे।
और ठौर की आगि पिय, पानी पाइ बुझाइ।
पानी मैं की आगि बलि, काहे लागि सिराइ॥

## कातिक

प्रीतम परम सुजान, कातिक जौ नहि आइहौ।
तौ ये चपल परान, पिय तुम हीं पै आइहै॥
अहो चंद! बलि चलि जिनि मंद, जाहु बेगि जहँ पिय नँद-नंद।

नभैं पाउ कीन्यौ अवगाह, जैसें वलि मन तुम्हैं गुहार ।
हाँ सरद सुहाई राति, प्रफुलित वेलि, मल्लिका, जाति ।
उदित उहँ उडगन सदा कौ, रहत अखंडल मंडल जाकौ ।
छूटि रही छवि विमल चाँदिनी, सुभग पुलिन, सु कलिंद-नंदिनी ।
सीतल मृदुल वालुका रच्यौ, जमुना सु कर तरंगन रच्यौ ।
कल्पतरु तरें मंजुल मुरली, मोहन अधर-सुधारस जुरली ।
गहे हैं पिय बहुरि बजावौ, ता करि व्रज सुंदरी बुलावौ ।
रचि रहौ पिय रास-विलास, परिरंभन, चुंबन, मृदु हास ।
सहज सुगंध साँवरी बाहु, कंठनि मेलि मिटावौ दाहु ।
पजरि परत सब अंग अव, चोवा-चंदन लागि ।
विधि गति जब विपरीत तब, पानी हू मैं आगि ॥

## अगहन

अगहन गहन समान, गहियत मोर सरीर-ससि ।
दीजै दरसन दान, उगहन होइ जो पुन्य वल ॥

बिछुरन जोग वनि गयौ आइ, विरह-राहु कौ परि गौ दाइ ।
पूरन वैर सुमिरि सिर भर्यौ, मो तन-चंद आनि कै धरयौ ।
लिये सु दंत विधुंतुद गाढे, काहू पै अब कढत न काढे ।
स्रवत रहत नैनन जल धार, ते जनु चलत अमृत की धार ।
हरि-दरसन जु सुदरसन आहि, रचक आनि दिखावौ ताहि ।
हौ सखि जौ पिय नंदकिसोर, अवगुन कहत नगीं कछु मोर ।
तव तुम तिन सौं कहियौ ऐसें, बहुरि न कबहूँ भाखैं जैसें ।

मित्त जु अवगुन मित्त के, अनत नाहि भाखंत ।
कूप छाँह जिमि आपनी, हिये माँझ राखंत ॥

## पूस

बिपति परी इहि पूस, अहो चंद ब्रजचंद विन ।
सबै तापनौ फूस, विन घुरि सोये स्याम तन ॥
बड़ि बड़ि रैनि तनक से दिना, क्यौ भरियै पिय प्यारे विना ।
महा वकी ज्यौ आवति राति, झट दै मोहि लीलि ही जाति ।
मदन डाढ़-बिच दै दै चंपै, तिहि दुख ताकौ तन-मन कंपै ।
रबि जौ तनक न लेइ छुडाइ, तौ मोहि निसा बकी गिलि जाइ ।
मास दिवस के हुते जो पीय, तव तुम हती हुती वह तीय ।
अब तौ बलि बलवंत पियारे, कंस, केसि, चानूर सँघारे ।
अहो चंद ! ब्रजचंद बिन, परे सबै दुख आइ ।
सदन अघासुर से भये, तिन तन चह्यौ न जाइ ॥

## माह

मकर जु दारुन सीत, कहियौ ससि, पिय सौ रहसि ।
घर आवौ हरि मीत, छिनक छती सौ लागिहौं ॥
कपि गुजा लै जतन बनावै, तिहि करि अधिक अधिक दुख पावै ।
बेदन आन औषधी आन, क्यौ दुख मिटै जात नहि जान ।
दिन अरु रजनी परै तुषार, सीतल महा अगिनि की झार ।
मृदुल वेलि सी ब्रज की बाल, मुरझि चली हो गिरिधरलाल ।
अरु कहियौ बलि पिय सौ ऐसैं, देखे जात दुखित तुम जैसैं ।

जौ कबहूँ रति नींद अनैयै, सांवरो पिय सुपने में पैयै।
तदपि न सुख अब परियै जागि, पजरनि महा पवन ते आगि।
ज्यौं गगरि निज कारै चाहि, मुदित होति पति मानति ताहि।
प्रबल पवन पुनि आनि दुरावै, चपकई बिलपि महा दुख पावै।
ताहूँ छिन दुख कहियै कौन, दाधे पै जिमि लागत लोन।

माह मास के कदन करि, मास रह्यौ नहिं देह।
साँस रह्यौ घट लपटि कै, बदन चहन के नेह॥

## फागुन

जौ उहि फागुन पीउ, फागु न खेलौ आइ ब्रज।
कै हौं, कै यह जीउ, कोउक तुम पै आइहै॥

मोहीं मैं नलि चंदा मंद, जहँ मोहन सोहन नँद-नंद।
कहा करैगो गुरुजन मेरौ, दुरजन क्यौं न हँसौ बहुतेरौ।
जाके अंग रोग है महा, औषधि खात लाज है कहा।
रहि लिखि धरिकै रही चटपटी, बात प्रेम की अति अटपटी।
बहुरयौ ब्रज-लीला सुधि आई, जामै नित्य किसोर कन्हाई।
सुपने कोउ दुख पावत जैसे, जागि परे सुख होत है तैसे।
तब हौं कान्ह बजाई मुरली, मधुर मधुर पंचम सुर जुरली।
मधुरा मिरदन निस उठि भोर, यह ध्वनी गवनी उहि ओर।
तहँ निरखि कुँवर बर पौरि, खलि रही निसि की चंदन खौरि।
लटपटि पाग अलक झुकि रही, सो छवि परत कौन पै कही।
आलस भरे सरस जुग नैन, जिनहिं निरखि मुरझत मन मैन।

इकले प्रानपियारे पाये, निसि के दुख सब ही बिसराये।
ताकौ देखि नैन अरबरे, सुंदर गिरिधर पिय हँसि परे।
समाचार जानत तिहि तिय के, अंतरजामी सब के जिय के।
इहि परकार 'बिरहमंजरी', निरवधि परम प्रेम रस भरी।
जो इहि सुनै-गुनै, चित लावै, सो सिद्धात तत्व कौ पावै।
और भाँति ब्रज कौ बिरह, बनै न काहू 'नंद'।
जिनके मित्र बिचित्र हरि, पूरन परमानंद॥

---

# रसमंजरी

नमो नमो आनँद-घन, सुंदर नंदकुमार।
रस-मय, रस-कारन, रसिक, जग जाके आधार॥
है जु कछुक रस इहि संसार, ताको प्रभु तुम ही आधार।
ज्यौं अनेक सरिता जल बहै, आनि सबै सागर मैं रहै।
जग मैं कोउ कवि बरनौ काही, सो जस-रस सब तुम्हरौ आही।
ज्यौं जलनिधि तैं जलधर जल लै, बरखै, हरखै अपने कर लै।
अगिनि तैं अनगन दीपक बरैं, बहुरि आनि सब तामैं ररैं।
ऐसैं ही रूप प्रेम रस जो है, तुम तैं है, तुम ही करि सोहै।
रूप प्रेम आनंद रस, जो कछु जग मैं आहि।
सो सब गिरिधर देव कौ, निधरक बरनौं ताहि॥
एक मीत हम सौं अस गुन्यौ, मैं नाइका-भेद नहिं सुन्यौ।
अरु जे भेद नाइका के गुने, ते हू मैं नीके नहिं सुने।
हाव, भाव, हेलादिक जिते, रति समेत समझावहु तिते।
जब लगि इनके भेद न जानै, तब लगि प्रेम न तत्व पिछानै।
जहँ जाकौ अधिकार न होई, निकटहि वस्तु दूरि है सोई।
मीन कमल के ढिंग ही रहै, रूप रंग रस मधुलिह लहै।
निकटहि निरमोलिक नग जैसे, नैन हीन तिहिं पावै कैसैं।
बिन जाने यह भेद सब, प्रेम न परिचै होइ।
चरन हीन ज्यौं अचल, चढ़त न देख्यौ कोइ॥

चंचल नैंन चलत जब कोनें, सरद कमल दल हू तें लौने ।
तिनहिं श्रवन विन पकरयौ चहैं, अंबुज दल से लागें, कहैं ।
इहि प्रकार बरसै छवि-सुधा, सो अग्यातजोबना मुग्धा ।

### ज्ञातयौवना

सहचरि के उरजन तन चहै, अपने चहै, मुसकि छवि लहै ।
सखि कहै अलि ये तव कुच नये, इक ठाँ बिबि संभु से भये ।
को सुकृती वह निज नख धरिहै, इन को नंदचूड जो करिहै ।
मुसकि सखी कहुँ मारै जोई, ग्यातजोबना कहियै सोई ।

### मध्या

लज्जा मदन समान सुहाई, दिन दिन प्रेम चोप अधिकाई ।
पिय सँग सोवत, सोइ न जाई, मन मन इमि सोचै सुख पाई ।
सोयें प्रीतम मोहन मुख की, हानि होइ अवलोकन सुख की ।
जागे तें कर-ग्रहन प्रसंग, रम्यौ चहै नगवर वर संग ।
इहि प्रकार जुवति जो लहियै, सो मध्या नाइका कहियै ।
छूटहि हार-विहार रस, छुवौ करै कुच हार ।
उत्तम मध्या जानियै, परी सु प्रेम अधार ॥

### प्रौढ़ा

पूरन जोवन गहगहि गोरी, अधिक अनंग लाज तिहि थोरी ।
केलि कलाप कोविदा रहै, प्रेम भरी मद गज जिमि चहै ।
दीरघ रैनि अधिक कै भावै, भोर कौ नाम सुनत दुख पावै ।
कुरकुट सुनि चुरकुट ह्वै भारी, मन मन देहि बिधातै गारी ।

अति प्रगल्भ बैनी, रस-ऐनी, सो प्रौढ़ा प्रीतम सुख-दैनी।

ज्ञान न उठि लपटानि सुठि, कठिन प्रेम की बात।
सूर उदोत करीन सम, चोरि किये बिबि गात॥

तहँ कोउ धीरा कोउ अधीरा, कोउ धीराधीरा रस बीरा।
मुग्धा मैं धीरादिक लच्छन, प्रगट नहीं पै लखे बिचच्छन।
ज्यों सुंदर तरु अंकुर माहीं, दल, फल, फूल डार सब ताहीं।
मध्या मैं ते प्रगट जनावैं, पल्लव, कली, फूल ह्वै आवैं।

## मध्या धीरा

प्राननाथ पिय कौं जब लहै, बिन कोप के बचनन कहै।
आवत निकुंज पुंज मैं मोहन, तुम अति श्रमित भये पिय सोहन।
बैठहु बलि! हौं काहे खीजौं, नलिनी दल बिजना करि बीजौं।
लच्छन भौंह चढ़ेरी लहियै, सो तिय मध्या धीरा कहियै।

## मध्या अधीरा

जागे तुम निसि प्रानपियारे, अरुन भये ये नैन हमारे।
अधर सुधासव पिय तुम पियौ, घूमत है यह हमरौ हियौ।
अधर नखछत लगे तिहारे, पीर होति पिय हिये हमारे।
बन मैं श्रीफल मिलि गये तुम कौं, काम कूर मारत है हम कौं।
बचन अविनय कहै रिस भोई, है अधीर मध्या तिय सोई।

## मध्या धीराधीरा

प्रीतम कौं लखि आगत लहै, ढिग अविनय बचन कछु कहै।
अहो अहो मोहन सोहन पिया, नव अनुराग चुचात है हिया।

## प्रोषितपतिका

जाकौ पति देसांतर रहै, अति संताप बिरह जुर सहै।
दुर्बल तन, मन व्याकुल होई, प्रोपितपतिका कहियै सोई।

## मुग्धा प्रोषितपतिका

बिरह-बिथा निज हिय ही सहै, सखि जन हू सौ नाहिन कहै।
सीतल सेज सँवारि बिछावै, पौढि न सकै लाज जिय आवै।
गदगद कंठ रहै अकुलानी, नैनन माँझ न आनै पानी।
जामिनि सँग मनसिज दुख पावै, सो मुग्धा प्रोषिता कहावै।

## मध्या प्रोषितपतिका

पिय बिन जबहि मदन जुर दहै, इहि परकार सखी सौ कहै।
सखि हो उहै उहै कर-वलै, ऐ परि कर करिये नहि चलै।
बसन सोइ, कटि किकिनि सोई, छिन-छिन अधिक अधिक क्यौ होई।
कौन समै आयौ यह सजनी, इंदु अनल बरसै सब रजनी।
इहि परकार कहत जो लहियै, मध्या प्रोषितपतिका कहियै।

## प्रौढ़ा प्रोषितपतिका

पिय परदेस धीर नहि धरै, पीर भीर कछु सुधि नहि परै।
तरुन अनंग तरुनि दुख बढ़यौ, अँग अँग महा गरल जिमि चढ़यौ।
बिरह लहरि जब उठि मुरझावै, वाहु कौ बलय ढरकि कर आवै।
जनु इह बलय नाड़िका लहै, जीयति किधौ मरि गई अहै।
इहि परकार पेखियै जोई, प्रौढ़ा प्रोपितपतिका सोई।

## परकीया प्रोषितपतिका

प्रानपियारे पियहिं न पेखै, सो तिय सब जग सूनौ देखै ।
आन के ढिंग उसास नहिं लेहिं, मूंदे मुंह तिहिं उत्तर देहिं ।
नयन उसासन जौं कोउ लहै, परकिय बिरहिनि का तब कहै ।
सखि सब कमल फूल पचरावै, हाथ न छुवै, निकट धरवावै ।
अपने कर जु बिरह-जुर ताते, मति मुरझाहिं डरति तिय याते ।
घघा-अग्नि जिमि अंतर दहियै, परकिय प्रोषितपतिका कहियै ।

प्रेम मिटै नहिं जन्म भरि, उत्तम मन की लागि ।
ज्यों जुग भरि जल मैं रहै, मिटै न चकमक आगि ॥

## खंडिता

प्रीतम अनत रैनि सब जगे, अंग अंग रति चिन्हन पगे ।
भोर भयें जाके घर आवैं, सो वनिता खंडिता कहावै ।

## मुग्धा खंडिता

पिय उर उरज अंक पहिचानै, कुच चिन्ह मे कछु जिय जानै ।
नख-छत छबी तिनै चकि रहै, ते प्रीतम तें पूंछयौ चहै ।
पिय हँसि ताहि कंठ लपटावै, सो मुग्धा खंडिता कहावै ।

## मध्या खंडिता

प्रीतम उर नख चिन्हन चहै, जानै पर कछुवै नहिं कहै ।
पुनि मन मैं नख-रेखाहिं देखै, मौंन न भरै, कनाखिन देखै ।
चापरि अखन तैं जल जौं आवै, मुख धोवन मिस ताहि दुरावै ।
रस मग निरखि छोडि निज मानी, मध्या सो खंडिता बखानी ।

## प्रौढ़ा खंडिता

भोरहि आये मोहन लाल, तिय-पद जावक अंकित भाल।
नैनन-नीर नैन अवधारै, प्रात अमंगल तैं नहि डारै।
दर्पन लै पिय आगे धरै, विग वचन वोलै, नहि डरै।
ढकहु छती नख दिखियत ऐसैं, रति की प्रीति कौ अंकुर जैसैं।
अै परि इमि दिखियत रँग भरचौ, गाढ़ालिगन टूटि है परचौ।
इहि परकार कहत रिस सानी, सो प्रौढ़ा खंडिता वखानी।

## परकीया खंडिता

पिय गर कंकन मुद्रा लहै, गंडनि श्रम-कन पुनि पुनि चहै।
नमित बदन कै ठाढ़ी रहै, प्रीति भंग भय कछुव न कहै।
दूती पर करि नैन तरेरै, भरै उसास दुसासन डारै।
टपकि टपकि दृग अँसुवाँ परैं, कमल दलन जनु मोती झरैं।
इहि परकार प्रेम रस सानी, सो परकिय खंडिता बखानी।
सब काहू सौं देखियै, लाल तिहारी प्रीति।
जहँ डारौ तहँ ही बढ़ै, अमरबेलि की रीति॥

## कलहांतरिता

प्रथमहि पीय अनादर करै, पीछे तैं पछितावै मरै।
साँस भरै उर अति संताप, अरुझै, मुरझै, करै प्रलाप।
सोचति, सीस धुनति जो लहियै, सो तिय कलहांतरिता कहियै।

## मुग्धा कलहांतरिता

प्रीतम अनुनय करि कर गहै, वह लजि लपटि न तासौं रहै।

## उत्कंठिता

बाँधि सकेत पीउ नहिं आवै, चिंता करि तिय अति दुख पावै।
आरति करि संताप जुड़ाई, तन तोरति अरु लेति जँभाई।
भरि-भरि नैन अवस्या कहै, उत्कंठिता नाइका सु है।

## मुग्धा उत्कंठिता

प्रानपिया अज हूँ नहिं आये, हौं जानौ किन हीं विरमाये।
लाज तें सखि कौ नाहिन बूझै, चिंता करि मन ही मन मूझै।
चकित भई घर आँगन फिरै, कौने जाइ उसासन भरै।
दुख तें मुख पियरी परि आवै, मुग्धा उत्कंठिता कहावै।

## मध्या उत्कंठिता

करै विचार मनहि मन भई, क्यौं नहिं आये प्रीतम दई।
कै यह सखी गई नहि लैन, कै कछु डरपे पंकज-नैन।
भरि आवै जब लोचन पानी, घूम परचौ तव कहै सयानी।
सोचति इमि जल मोचति लहियै, मध्या उत्कंठिता सु कहियै।

## प्रौढ़ा उत्कंठिता

प्रीतम अनआये जब लहै, ठाढ़ी कुज सदन मैं कहै।
अहो निकुंज ! भ्रात इत सुनि धौ, हे सखि जूथि! बहिन मन गुनि धौ।
हे निसि ! मात, तात अँधियारे, पूँछति हौ तुम हितू हमारे।
हो तमाल ! हो बंधु रसाल !, क्यौ नहि आये मोहनलाल।

### परकीया उत्कंठिता

जिहिं मनमोहन पिय हित माई, उपज्यौ बन घन बसि न डराई।
ताऊन कवन नप मैं नहिं कियौ, बारिद बारि अन्हैवौ लियौ।
मनसिज देव सेव दिढ कीनी, लाज तहां मैं दछिना दीनी।
सु पिय आज दृग अतिथि न भये, भोरे किन हूँ भोरे लये।
यौं धन मैं मन मैं दुख पावै, परकीया उत्कंठिता कहावै।

### विप्रलब्धा

पिय संकेत आप चलि आवै, तहँ प्रीतम कौं नाहिंन पावै।
सांस भरै, लोचन जल भरै, पिय सहचरि सौं झुकि झुकि परै।
मन बैराग धरै, दुख पावै, जुवति बिप्रलब्धा सु कहावै।

### मुग्धा विप्रलब्धा

कपट सौंह करि करि सखि जावौं, लै आवहि निकुंज मैं ताकौं।
तहँ प्रीतम कौं नाहिंन पावै, छुभित होइ छबि नहिं कहि आवै।
नगर सौंह सौं सखी डरावै, मुग्धा बिप्रलब्धा कहावै।

### मध्या विप्रलब्धा

पिय संकेत आइ बर बाला, पावै पियहि न रूप रसाला।
अधमुद्रित नैनन चकि रहै, आधी बात बदत छबि लहै।
आधी बीरी दसननि धरै, ठाटी गूट उसासनि भरै।
गद्द रूप मन बैरागहि आवै, मध्या बिप्रलब्धा कहावै।

## प्रौढ़ा विप्रलब्धा

कुंज सदन सूनौ जब देखै, सखि जन हू को संग न पेखै।
कुटिल कामदेव तैं डरै, बामदेव सौं विनती करै।
भो सभो ! सूलिन, सिव, सकर, हर, हिमकर-धर, उग्र, भयंकर।
मदन-मथन, मृड अंतरजामी, त्राता होहु जगत के स्वामी।
भरि भरि नैन त्रिनैन मनावै, प्रौढा विप्रलब्धा कहावै।

## परकीया विप्रलब्धा

धीरज अहि के सिर पग धरै, लज्जा तरल तरंगनि तरै।
तिमिर महा गज हाथन ठेलै, पति डर नाहर पाइन पेलै।
इहि विधि कुंज सदन चलि आवै, तहँ मनमोहन पियहि न पावै।
लता कर धरै, चिंता करै, साँस भरै, लोचन 'जल भरै।
इहि परकार परखियै तिया, सु है विप्रलब्धा परकिया।

धीर्ज सघन बन माँझ ह्वै, गुर डर गैवर ठेलि।
पति डर नाहर पेलि पग, करै कुँवर सौ केलि॥

## वासकसज्जा

पिय आगमन जानि वर वाला, सुरति सामग्री रचै रसाला।
दूती पूछै, सखि सौ हँसै, करै मनोरथ विकसै, लसै।
नैननि निपट चटपटी लहियै, सो तिय वासकसज्जा कहियै।

## मुग्धा वासकसज्जा

छिपी हार गूँथै छवि पावै, छल करि कटि किंकिनी बजावै।
दीप सँवारि सदन मै धरै, तिन मै तेल अधिक नहिं करै।

सखि कहुँ सेज बिछावन मिलै, घूँघट पट में मुसकै, चहै।
छिन छिन प्रीतम कौ मग जोहै, मुग्धा वासकसज्जा सो है।

## मध्या वासकसज्जा

चतुर नारि गृह सखिनि दिखावै, कहै कि मो सम नोहिं न आवै। २४५
निज सौं निज पट भूखन धरै, सहचरि के अभरन सौं अरै।
द्वार निरखि देखत मिस बाला, पिय मग देखै रूप रसाला।
आगे सखिन बिलोकि मनोज, हँसि हँसि चूमै बदन-सरोज।
इहि प्रकार हिय हुलसति लहियै, मध्या वासकसज्जा कहियै।

## प्रौढ़ा वासकसज्जा

प्रगटहि अंगनि अभरन सजै, सखि जन तैं रंचक नहि लजै। २५०
सेज बसन नव धूपित करै, सौरभ करि दुर्दिन सौं अरै।
सखि सौं सबै मनोरथ कहै, प्रौढ़ा वासकसज्जा सु है।

## परकीया वासकसज्जा

डर सौं सुमनि सेज कौ स्वावै, छल ही छल गृहदीप सिरावै।
कोकिल छन्द के बचन सुनावै, ता पिय कौं संकेत जनावै।
बार बार हँसि करवट लेइ, जौन्ह सौं बदन दिखाई देइ। २५५
सेज परी नूपुर झनकावै, कर के कल कंकन खनकावै।
इहि प्रकार सबनि सौं लहियै, परकिय वासकसज्जा कहियै।

## अभिसारिका

सबै सौंज पट-भूखन धरै, पिय अभिसार आप अनुसरै।

रूप अधिक, बुधि की अधिकाई, अधिक चोप तें अधिक सुहाई।
उठि कै चलै पीय पैं जोई, अभिसारिका कहावै सोई।

### मुग्धा अभिसारिका

बोलन आई दूति दामिनी, चली संग सहचरी जामिनी।
भूत भविष्य की जाननहार, कहत है वन सुभ गवन की वार।
झींगुर मुख करि रटै अवारा, मंगल ह्वैहै न करि विचारा।
तिया मुच मुग्धा अभिराम, अभिसर चलि जहँ सुदर स्याम।
इहि विधि जाहि सखी लै आवै, मुग्धा अभिसारिका कहावै।

### मध्या अभिसारिका

निरखि सुमुखि अभिसार की बारा, सखि सँग गवनै रुचिर बिहारा।
तिमिर मैं नील निचोल बनावै, वदन-चंद पट-ओट दुरावै।
मग के सर्पन तें नहिं संकै, तिन की फनि-मनि हाथन टंकै।
चंद उदय चंदन तन धरै, जौन्ह सी आपुहि हँसि हँसि परै।
रीझ मदन जा तिय के बानै, सो पुनि कुंद कुसुम सर तानै।
इहि परकार जुवति जो लहियै, मध्या अभिसारिका सु कहियै।

### प्रौढ़ा अभिसारिका

एकाकी पिय पै अनुसरै, धनुधर मदन सहाइक करै।
रजनी कौ बासर सम जानै, तामैं घन जिमि दिनमनि मानै।
तिमिरहि तरनि किरन सम देखै, गहवर वन सु भवन करि लेखै।
दुर्गम मगहि सुगम करि जानै, मदन मत्त डर काकौ आनै।
इहि विधि मंजु कुज चलि आवै, प्रौढा अभिसारिका कहावै।

## परकीया अभिसारिका

उरज-भार भगुर गति जाकी, परिहै टूटि लटी कटि ताकी।
चलति नहिं नकनि प्रेम के भारा, टारति काढ़ि मुक्ति कौ हारा।
धमिल खोलि सखि कहुँ फहरावै, कलि-कमल गहि दूरि बगावै।
जब अति सिथिल होति सुकुमारा, टेकत चलै बारिधर-धारा। २८०
तौ न मनोरथ-रथ तहँ होई, क्यौं पहुँचै पिय पै तिय सोई।
इहिं बिधि मोहन पिय पै आवै, परकिय अभिसारिका कहावै।

## स्वाधीनपतिका

जाको पार्स्व पिया नहिं तजै, दिन दिन मदन-महोत्सव सजै।
नव नव अंबर अभरन धरै, बन बिहार रुचि पिय सँग करै।
सबै मनोरथ पूरन लहियै, सो स्वाधीनवल्लभा कहियै। २८५

## मुग्धा स्वाधीनपतिका

जो कटि तैसी कृस नहिं भई, अग कांति कछु अति नहिं लई।
उरजन नहिन गरिमता तैसी, बचन-चातुरी फुरी न वैसी।
गति न मंद, नहिं चलनि सुहाई, नैननि नहिन वक्रिमा आई।
पै, सखि! पिय मन मोही माही, कारन कवन सु जानत नाही।
इहिं बिधि सखि अति बरनै सुधा, है स्वाधीनवल्लभा मुग्धा। २९०

## मध्या स्वाधीनपतिका

जो कछु रति-उत्साव नहिं करौं, अंक धरत धरनी धसि परौं।
सँग सोवत नीको नहिं रहौं, चुंबन करत लाज जिय गहौं।

मेरी बात अमी जिमि भावै, मोहिं गदगद गर बात न आवै।
तदपि न पिया पार्स्व तजि जाई, तौ कहि कहा करौ री माई।
इहि बिधि सहचरि सौं कहै जोई, मध्या स्वाधीनपतिका सोई।

### प्रौढ़ा स्वाधीनपतिका

हे सखि औरन के जे पिया, बात सुनहिं सुकिया परकिया।
मो प्रीतम मोहीं कौं जानै, आन जुवति सपने न पिछानै।
इहि परकार कहै रस बोढा, सो स्वाधीनवल्लभा प्रौढ़ा।

### परकीया स्वाधीनपतिका

प्रीतम के घर बहुत सुकीया, मोहीं सौं हित मानत पीया।
मृदु-बैनी वर वारिज-नैनी, हास-बिलास रास-रस-रैनी।
ऐ परि बन, पुर, अटा, अटारी, पिय की दिप्टि न मो तैं न्यारी।
काहू सौ कछू बात न कहै, पिय की अँखियाँ संगहि लहै।
इहि परकार कहै जो तिया, है स्वाधीनपिया परकिया।
अंजन, मंजन, पट पहिरि, गर्व करौ मति कोइ।
औरहि प्रेम सुलच्छिनौ, जिहिं प्रीतम बस होइ॥

### प्रीतमगमनी

जाकौ प्रीतम गमन्यौ चहै, भीत भई कछुवै नहिं कहै।
गमन बिघन कहुँ मन मन सोचै, लोचन तैं जल नाहिन मोचै।
चित ही चित चिता-रत लहियै, सो तिय प्रीतमगमनी कहियै।

### मुग्धा प्रीतमगमनी

गमन बात पिय की जब सुनै, सुनतहि मन मैं घुन ज्यौं धुनै।

ताकी सखी गुप्त भई डोलै, कुंजनि कल कोकिल ह्वै बोलै।
रूप-लता सी मुरझनि लहियै, मुग्धा प्रीतमगमनी कहियै।

### मध्या प्रीतमगमनी

पिय कौं चलत जानि वर वाला, बोलै नहि कछु रूप रसाला।
भरै न दीरघ साँस सयानी, नैनन माँझ न आनै पानी।
धरि रहै हाथ माथ के धौरैं मानहुँ आयु अछर टकटोरैं।
इहि परकार परखियै जोई, मध्या प्रीतमगमनी सोई।

### प्रौढ़ा प्रीतमगमनी

हो श्रीपति-गति पूछति ताही, सत्य कहौ संदेह है मोही।
तन त्यागे हू जुवतिन कहियाँ, इह वियोग जारत की नहियाँ।
यह मैं कुसुमित सेज पटीर, देत जु बंधु मरे कहुँ नीर।
जौ परलोकहू गरल समान, क्यौं है देत बंधु अग्यान।
ऐसैं कहि कै चुप ह्वै रहै, प्रौढ़ा प्रीतमगमनी सु है।

### परकीया प्रीतमगमनी

प्रानप्रिया कहुँ गमनत लहै, रहसि पाइ पिय सौं इमि कहै।
तुम हित को कुकर्म नहि किये, पन्नग फन पर मैं पग दिये।
पति-द्विजदेव-सेव सब तजी, नीति तजी, कुल-लाज न लजी।
तिन के फल जे नरक बताये, ते सब सौं कहुँ जीवित आये।
तपन जातना आदि तन कौं, कुंभीपाक पराभव मन कौं।
महा घोर रौरव जु बतायौ, कोध रूप ह्वै नैननि आयौ।

जुगति आहि पिय गमनत तोहि, क्यौ न हौहि ऐसी गति मोहि।
इहि परकार कहति तिय जोई, परकिय प्रीतमगमनी सोई।
चलन कहत हैं कालि पिय, का करिहौ मेरी आलि।
बिधना ऐसैं करि कछू, जैसैं हौइ न कालि॥

## नायक-भेद

नाइक बरने चारि प्रकार, प्रमदा-प्रेम वढ़ावनहार।
एक धृष्ट, इक सठ, इक दच्छिन, इक अनुकूल सुनहि अब लच्छिन।

### धृष्ट

करि अपराध पिया ढिंग आवै, निधरक भयौ, बात वहरावै।
ताकहँ पिया कटाछन तारै, हारन बाँधै, कमलन मारै।
मारि बिडारि द्वार पहुँचावै, सोवत जानि बहुरि फिरि आवै।
चपरि सेज पै सोवै जोई, नाइक धृष्ट कहावै सोई।

### सठ

सीस कुसुम की गूँथै माला, भालहि तिलक करै अभिबाला।
भाम-भुजनि केयूर बनावै, उर बर मुकुत-माल पहिरावै।
मकर-पत्रिका रचै कपोल, बोलत जाइ भावते बोल।
किंकिनि-बंधन बल करि टोरै, छल करि नीवी-बंधन छोरै।
इहि बिधि रमनी-रमन जो होई, कहत है कबि सठ नाइक सोई।

### दक्षिण

जब ललना-मंडल मैं आवै, अति अनुराग भर्‌यौ छबि पावै।
कहत कि ये अनेक छबि ऐना, मेरे अनगन हैं विवि नैना।

छिन छिन उनहिं निरेखिन कीजै, बदन बदन सुख कैसे लीजै।
नैन मूँदि तब तिन मैं रहै, भीतर ही सब सुख-सुख लहै।
झिगमिग तन रोमाञ्चित भये, मनौं प्रेम नव अंकुर लये।
जा नाइक मैं ये सुभ लच्छन, ताकौं दच्छिन कहत विचच्छन।

## अनुकूल

निज ही तिय के रस-बस रहै, आन सुंदरी सुपन न चहै।
अनत ठौर प्रिया जब चलै, तिहि दुख ताकौ हिय कलमलै।
ज्यौं श्री राम चले बन घन मैं, सिय के चलत कहत यौं मन मैं।
हे अवनी! तुम मृदु तन धरौ, हो दिनकर! तन तपत न करौ।
अहो पवन! तुम त्रिगुन बहावौ, रे नग! मग तैं बाहिर जावौ।
रे दंडक बन! नियरे आउ, चलि न सकति सिय कोमल पाउ।
इहि परकार रहै रस सान्यौं, सो नाइक अनुकूल बखान्यौ।

## भाव

प्रेम की प्रथम अवस्था जोइ, कबि जन भाउ कहत हैं सोइ।
जाके हियें भाउ सञ्चरै, निरस वस्तु सो रसमय करै।
जैसैं निंबादिक रस जिते, मधुर होंहिं मधुमय मिलि तिते।
भाउ बढ्यौ क्यौं जानियै सोई, और वस्तु की ठौर न होई।

## हाव

नैन बैन सब प्रगटै भाउ, ताकौं सुकवि कहत हैं हाउ।
भ्रू-भौंति सौं लटकनि डोलै, सब सौं बचन मनोहर बोलै।

हँसै लसै, विलसे दृग-डोरे, मैन-धनुप मी भौह मरोरे।
इहि परकार जुवति जो लहियै, भाउ-भरी मु हाउ छवि कहियै।

## हेला

पिय तन तनक कनखियन झाँकै, नीवी कुच प्रगटै अरु ढाँकै।
कंदुक खेलै, सखि कहुँ ठेलै, अँग अँग भाउ उमगि छबि छेलै।
छिन छिन बान वनायौ करै, वार वार कर दरपन धरै।
अति सिंगार मगन मन रहै, ताकौ कवि हेला छवि कहै।

## रति

उचित सु धाम-काम तौ करै, जानै नहीं कवन अनुसरै।
भूख पियास सबै मिटि जाइ, गुरु जन डर कछु रंचक खाइ।
मन की गति पिय पै इहि ढार, समुद मिली जिमि गंगा-धार।
तनक बात जौ पिय की पावै, सौ विरियाँ सुनि तृपति न आवै।
जदपि विघन गन आवहिं भारे, ता रति-रस के मेटनहारे।
तदपि न भृकुटी रंचक मटकै, एक रूप चित रस कौ गटकै।
स्तभ, स्वेद पुनि पुलकित अग, नैननि जलकन अरु सुरभंग।
तन विवरन, हिय कप जनावै, बीच बीच मुरझाई आवै।
इहि प्रकार जाकौ तन लहियै, सो वह रग-भरी रति कहियै।
यह सुंदर बर 'रसमंजरी', 'नंददास' रसिकन हित करी।
करन-आभरन करिहै जोइ, परम प्रेम-रस पैहै सोइ।

इहि विधि यह 'रसमंजरी', कही जथा मति 'नंद'।
पढ़त बढत अति चोप चित, रसमय सुख कौ कंद ॥

# मानमंजरी नाममाला

नमामि पद परम गुरु, कृष्न कमल-दल-नैन।
जग-कारन, करुनानंद, गोकुल जिन कौ ऐन॥
समुझि सकत नहिं संसकृत, जान्यौ चाहत नाम।
तिन लगि 'नंद', सुमति जथा, रचौ नाम की दाम॥
गूंथनि नाना नाम कौ, 'अमरकोस' के भाइ।
मानवती के मान पर, मिलैं अर्थ सब आइ॥

मान

अहंकार, मद, दर्प पुनि, गर्व, स्मय, अभिमान।
मान राधिका कुँवरि कौ, सब कौं करत कल्यान॥

सखी

वयस्या, सौरिन्ध्री, सखी, हितू, सहचरी आहि।
अली कुँवरि वृषभान की, चली मनावन ताहि॥

बुद्धि

बुद्धि, मनीषा, शेमुषी, मेधा, धिषना, धीय।
मति सौं मतो न करि चली, सखी विचच्छन तीय॥

बानी

बानी, बाक, सरस्वती, गिरा, सारदा नाम।
चली मनावन भामिनी, वचन चातुरी काम॥

सीघ्र

आसु, झटित, द्रुत, तूर्न, लघु, छिप्र, सत्वर, उत्ताल।
तुरत चली चातुर अली, आतुर दिखि नँदलाल॥

घर

सदन, सकेत, निकेत, गृह, आलय, निलय, स्थान।
भवन भूप वृषभान के, गई सहचरी जान॥

कंचन

कंचन, अर्जुन, कात्तिसुर, चामीकर, तपनीय।
अष्टापद, हाटक, पुरट, महारजत रमनीय॥
जातरूप के सदन सब, मानिक गच छवि देत।
जहाँ तहाँ नर-नारि निज, झाँईं झुकि झुकि लेत॥

रूपा

रुक्म, रजत, दुर्वर्न पुनि, जातरूप खर्जूरि।
रूपे की गोसाल तहँ, भूप भवन तें दूरि॥

उज्जल

शुक्ल, शुभ्र, पांडुर, विशद, अर्जुन, सित अवदात।
धवल नवल ऊँचे अटा, करत घटा सौं बात॥

सोभा

भा, आभा, सोभा, प्रभा, सुषमा, परमा, कांति।
दुति न कहि परै भवन, की, सुर भूले दिखि भाँति॥

किरन

अंशु, गभस्ति, मयूख, कर, गो, मरीच, वसु, जोति ।
रश्मि परसि ससि-सूर की, जगमग जगमग होति ॥

मोर

नीलकंठ, केकी, बरहि, सिखी, सिखंडी, होइ ।
सिवसुतबाहन, अहिभखी, मोर, कलापी सोइ ॥
नाचत मोर अटानि चढ़ि, अति ही भरे अनंद ।
छिन छिन जहँ उनयौ रहै, नव नीरद नँद-नंद ॥

सिंह

कंठअँल, पुनि केसरी, पुनि कहियै हरिजच्छ ।
मृगपति, हीर्षा, व्याघ्र पुनि, पंचानन, पलभच्छ ॥
पुंडरीक, हरि, पंचमुख, कंठीरव मृगराइ ।
सिंह पौरि वृषभान की, सहचरि पहुँची जाइ ॥

तुरंग

बाजी, बाह, तुरंग, हय, सैंधव, अरब, किक्यान ।
तरल, तुरंगन भीर अति, नैंक न पैयै जान ॥

हस्ती

हस्ती, दंती, द्विरद, द्विप, पद्मी, वारन, व्याल ।
कुंजर, इभ, कुंभी, करी, स्तंबेरम, सुंडाल ॥

सिंधुर, अनकप, नाग, हरि, गज, सामज, मातंग।
इत गयंद घूमत खरे, रंजित नाना रंग॥

अष्टसिद्धि

अनिमा, महिमा, गरिमता, लघिमा, प्राप्ति, प्रकाम।
बसीकरन अरु ईसता, अष्टसिद्धि के नाम॥
ये जु अष्ट सिधि कष्ट करि, सिद्धि लहैं संसार।
सो वृषभान भुवाल के, द्वार बुहारनहार॥

नवनिधि

महापद्म, अरु पद्म पुनि, कच्छप, मकर, मुकुद।
संख, खर्ब अरु नील इक, अरु इक कहियै कुंद॥
ये नवनिधि या जगत मैं, काहू बिरलै दीख।
ते सब वल्लभराइ के, परत भिखारिन भीख॥

मुक्ति

मुक्ति अमृत, कैवल्य पुनि, अपुनर्भव, अपवर्ग।
निश्रेयस, निर्वान पद, महासिद्धि वर-स्वर्ग॥
मुक्ति जु चारि प्रकार की, नहि पैयत बिन जोग।
ते बृषभान की पौरि भुकि, पावत पाँवर लोग॥

राजा

स्वामी, अधिपति, महीपति, प्रभुपति, भूपति, भूप।
राजा जहँ बृषभान बनि, बैठे सभा अनूप॥

इंद्र

शक्र, शतक्रतु, शचीपति, शक्रंदन, पुरहूत।
कौशिक, वासव, वृत्रहा, मघवा, मातलि-सूत॥
जिष्नु, पुरंदर, बज्रधर, आखंडल, रिपु-पाक।
गहि जहँ वृषभान नहँ, को है इंद्र वराक॥

देवता

देव, अमर, निर्जर, बिबुध, सुर, सुमनस, त्रिदिवेस।
वृंदारक सु बिमानगति, अग्निजिह्व, अमृतेस॥
निमिषद, लेखा, बरहिमुख, गीर्वान, अति ओप।
पवन देवता रंक तहँ, जहँ बैठे बनि गोप॥

अमृत

सोम, सुधा, पीयूष, मधु, अगदराज, सुरभोग।
अमी जहाँ कान्हर-कथा, मत्त रहत सब लोग॥

दास

किंकर, किकर, दास पुनि, अनुचर, अनुग, पदाति।
भृत्य किंन जहँ सेन से, छबि बरनी नहिं जाति॥

दासी

भृत्या, दासी, किंकरी, चेरी सरहि जु अंस।
ललन, ललितय अजिर से, को उरबसि को रंभ॥

अंतहकरन

स्वांत, हृदय, मनमथ-पिता, आतम, मानस नाँउ ।
मन मन सोचै सहचरी, भीतर किहि बिधि जाँउ ॥

अंजन

कज्जल, गज पाटल, मसी, नाग, दीपसुत सोइ ।
लुकअंजन दृग दै चली, ताहि न देखै कोइ ॥

हीरा

निष्क, पदिक, अरु बज्र पुनि, हीरा बने जु ऐन ।
सकुचति तिन तन देखि जनु, भूप भवन के नैन ॥

मोती

ससिगोती, मोती, गुलिक, जलज, सीपसुत नाम ।
मुक्ता बंदनमाल जनु, बिहँसत सुंदर धाम ॥

मंगल

कुज, अंगारक, भौम पुनि, लोहितांग, महिबाल ।
मंगल से ठाँ ठाँ उदित, धरे जु दीपक लाल ॥

सुक्र

उशना, भार्गव, काब्य, कवि, असुर-पुरोहित होइ ।
गजमोती जोती जहाँ, सुक्र धरे जनु पोइ ॥

लछिमी

श्री, पद्मा, पद्मालया, कमला, चपला होइ।
सिंधुसुता, मा, इंदिरा, विष्नु-वल्लभा सोइ॥
जाकी नैन कटाच्छ छबि, रही सबै जग छाइ।
सो लछिमी वृषभान घर, आपु बसी है आइ॥

माता

अंबा, सावित्री, प्रसू, जनयत्री, मा नाम।
जननी राधा कुँवरि की, बैठी मंगल धाम॥

नमस्कार

बंदन, अभिवादन, प्रनति, नमस्कार करि ताहि।
आगे चलि मुसकात अलि, जहाँ कुँवरि वर आहि॥

सीढ़ी

आरोहन, आरोह पुनि, निश्रेनी, सोपान।
मनिमय सीढ़ी चढ़ि चली, लखी न काहू आन॥

सुता

पुत्री, दुहिता, कन्यका, तनया, तनुजा होइ।
सुता जहाँ वृषभान की, तहाँ गई सखि सो॥

सिज्या

तलिप, तल्प, सिज्या, सयन, संवेसन, सयनीय।
कुसुम-कलित तल सेज पर, बैठी तिय रमनीय॥

उसीसा

उपबरहन, उपधान पुनि, कंदुक सोइ उछीर।
मृदुल उसीसे सौं उठँगि, बैठी मान गँभीर॥

कुसुम

कुसुम, सु सुमन, प्रसून पुनि, पुप्प, फलपिता नाम।
फूल गेंद कर वर लिये, छवि सौं खेलत बाम॥

अलक

अलक, सिरोरुह, चिकुर, कच, कुंतल, कुटिल, सु वार।
लटकी ललित ललाट जनु, चंदहि गई दरार॥

ललाट

मस्तक, अलिक, ललाट, पट, वेदी बनी जराइ।
मनहुँ भाग-मनि भाल तें, बाहिर प्रगटी आइ॥

नेत्र

लोचन, अंबक, चक्षु, दृग, अक्षन रूप अधीन।
कछु रिस-राने नेन जनु, जावक भीने मीन॥

बनसी

बडिस, कुबेनी, मीनहा, मत्स्या-धानी नाम।
बेसरि सौं उरझी जु लट, मानहुँ बनसी काम॥

कान

श्रुति, श्रव, श्रोत्र, सु शब्द-ग्रह, कर्न खुभी छवि भीर।
जनु बिवि रूप कमल-कली, फूली मुख-ससि तीर॥

ओठ

बलित ओठ, पुनि रदनछद, अधर मधुर इहि भाइ ।
जिनके नाम नु लिखत हौ, तिनके अख ह्वै जाइ ॥

दसन

रदन, दसन, द्विज, दंत, रद, इमि दसवान रस भीज । ११५
नव नीरज में जनु जमे, सीतल उज्जल बीज ॥

स्याम

स्याम, नील, मेचक, असित, चिबुक-बिंदु छबि ऐन ।
मनहुँ रसीले आंब कों, मधुकरि मूंदी मैन ॥

बृहस्पति

धिषन, सिखद्विज आंगिरस, सुराचार्य, गुरु, जीव ।
मनहुँ बृहस्पति मनि तरे, बनी निबौरी ग्रीव ॥ १२०

मुख

बदन, आस्य, आनन, लपन, वक्त्र, तुंड, छबि-भौन ।
सरस लसी ह्वै जानि इमि, जिमि दरपन मुख-पौन ॥

कर

हस्त, बाहु, भुज, पानि, कर, कबहूँ धरनि कपोल ।
कर अरविंद बिराजै जनु, सोवत इंदु अडोल ॥

ग्रीव

गल, गर, कंधर, ग्रीव पुनि, कंठ, कपोती बैन । १२५
पीक-लीक जहँ झिलमिलत, सो छबि कीनें मैन ॥

कुच

उरज, पयोधर, कुच, स्तन, उर-मंडन, छबि-ऐन।
कंचन संपुट देव जनु, पूजि छिपाये मैन ॥

किंकिनी

रसना, काँची, किंकिनी, सूत्र, मेखला, जाल।
छुद्रावलि जनु मदन-गृह, बाँधी वंदनमाल ॥

नूपुर

तुलाकोट, मजीर पुनि, नूपुर रुनकत पाइ।
झनक उठी मनु मैन की, वीना सहज सुभाइ ॥

अंबर

चोल, निचोल, दुकूल, पट, अंसुक, बासन, चीर।
पिय-तन-बास जु बसन मैं, छिन छिन करत अधीर ॥

सुक

रवत-चंचु, सुक, कीर जब, पढन लगत पिय-नाम।
झुकि झहरावति मुसकि तब, अति छबि पावत बाम ॥

दर्पन

प्रतिबिंबी, आदरस पुनि, मुकुर, सु दर्पन लेति।
पिय-मूरति नैननि निरखि, अनखि डारि तिहिं देति ॥

वीना

तंत्री, तुंबर, बल्लकी, वीन, विपंची आहि।
जंत्र बजावति सहचरी, बहुरयौ बरजत ताहि ॥

पान

मुख-वासन, तांबूल, द्विज, पान सखी-कर चाहि ।
भौंह अमैठनि, वितन जनु, चाप चढावत आहि ।।

समय

सानय, समय, अनीह, वय, अनमिष, बेला, काल ।
बड़ी बेर लौं सखिन यौं, देखी बाल रसाल ।।

पानी

अंबु, कमल, कीलाल, जल, पय, पुष्कर, वन, वारि ।
अमृत, अर्न, जीवन, भुवन, घनरस, कुस, पापारि ।।
मेघपुष्प, विस, सर्वमुख, कं, कबंध, रस, तोइ ।
उदक, पाथ, सवर, सलिल, अप, कपीट पुनि सोइ ।।
पानी नैन पखारि कै, अजन हांती कीय ।
प्रगट भई पिय की सखी, निपट ससंकित हीय ।।

भय

दर, साध्वस, आतंक, भय, भीत, द्विजा पुनि त्रास ।
डरती डरती सहचरी, गई कुंवरि के पास ।।

चरन

चरन, चलन, गतिवंत पुनि, अंघ्रि, पाद, पद, पाइ ।
पग बंदन करि कुंवरि कै, ठाढ़ी सनमुख जाइ ।।

हरदी

पीता, गौरी, काचनी, रजनी, पिंडा नाम ।
हरदी चूनौ परत ज्यौं, यौं तिहिं दिखि भई भाम ॥

क्रोध

कामानुज, आमर्ष, रुठ, रोष, मन्यु, तम होइ ।
छोभ, क्रोध भरी कौं निरखि, डरी सहचरी सोइ ॥

कुटिल

वक्र, असित, कुंचित, कुटिल, टेढ़ी भौंहन ठौर ।
अरुन कमल पर प्रात जनु, पंख पसारत भौंर ॥

भृकुटी

भ्रू, तंद्रा, भ्रकुटी, भ्रकुटि, भौंह सतर करि भाल ।
बहुत काल बीते तनक, बोली बाल रसाल ॥

कुसल (राधा-वचन)

छेम, अनामय, अभय, भव, सिव, सम, सुभ, कल्यान ।
कित डोलति कछु कुसल है, पूछति कुँवरि सुजान ॥

नाम (सखी-वचन)

संग्या, आह्वय, गोत्र पुनि, छेम-धाम तुव नाम ।
अमी-बरस या दरस जिहि तैं पूरन सब काम ॥

युवती

स्त्री, ललना, सीमन्तिनी, वामा, वनिता, भाम।
अबला, बाला, अंगना, प्रमदा, कांता, वाम॥
तरुनी, रमनी, सुंदरी, तनूदरी पुनि सोइ।
तिय तोसी तिहुँ लोक में, रची बिरंचि न कोइ॥

ब्रह्मा

अज, कमलज, विधना, पिता, धाता, शतधृत होइ।
स्रष्टा, चतुरानन, विधन, द्रुहिन स्वयंभू सोइ॥
लै लै सत सब छबिन को, जिती हुती जग माझ।
तो रचि बहु विधि निपुनता, बहुरचौ ह्वै गई बाँझ॥

सुंदर

सुभग, सुसम, बंधुर, रुचिर, कांत, कमन, कमनीय।
रम्य सु पेसल, भव्य पुनि, दर्सनीय, रमनीय॥
तैसे सुंदर वर कुँवर, नागर नगधर पीय।
जोरि रची विधना नवल, एक प्रान तन बीय॥

अर्जुन

जिष्नु धनंजय, विजयनर, फाल्गुन, कीटी होइ।
गुडाकेस, गांडीवधर, पार्थ, कपिध्वज सोइ॥
अर्जुन ज्यों धनुधर अवधि, तिहि सम और न बीय।
तिमि तुव प्रेम अवधि सुबुधि, रची तरुनि-मनि तीय॥

प्रिया

इष्टा, दयिता, वल्लभा, प्रिया, प्रेयसी होइ।
प्रिय के संगी प्रीतमा, और न देखी कोइ॥

लता

व्रतती, व्रिशती, वल्लरी, बिरुधी, लता, प्रतान।
अमरबेलि जिमि मूल बिन, इमि छिजियत तुव मान॥

मित्र

सुहृद, मित्र, वल्लभ, सखा, प्रीतम परम सुजान।
पिय प्यारे पै जाहु बलि, न करि अकारन मान॥

पुत्र

आत्मज, सून, अपत्य, सुत, तनुज, तनय अरु तात।
नँद-नंदन गोविंद सौं, न करि गर्व की बात॥

नर

मानुष, मर्त्य, मनुष्य पुनि, मानव, मनुज, पुमान।
नर जिनि जानै नंद-सुत, हरि ईसुर भगवान॥

वेद

आम्नाय, श्रुति, ब्रह्म पुनि, धर्म-मूल सब काम।
निगम, अगम जाकौ कहैं, सो ये सुंदर स्याम॥

ऋषि

ऋषि, भिच्छूक, तापस, जती, वृती, तपी, मुनि आहि।
जोगी निर्मल मन किये, नित ही खोजत ताहि॥

शेष

शेस, महा अहि, नाग-पति, धरनी-धरन, अनंत ।
सहस बदन करि गुन गनत, तदपि न पावत अंत।।

धर्मराज

वैवस्वत पुनि पितरपति, संजमनीपति होइ ।
महिषध्वज, नरदंडधर, समवर्त्ती पुनि सोइ ।
अंतक, काल, कृतांत, जम, जग जातें डरपत ।
सो तुव पिय भ्रू-भंग तें, थर थर अति कांपत ।।

कुबेर

गुह्यजनेस्वर, वैश्रवन, धनद, ऐलबिल होइ ।
गुह्यकपति, त्र्यंबक-सखा, राजराज पुनि सोइ ।।
नरवाहन, किन्नरअधिप, द्रव्याधीस कुबेर ।
सो तुव पिय-पद-परस कौ, पावत नाहिं सु बेर ।।

वरुन

वरुन, प्रचेता, पासपति, जलपति, जलचर-ईस ।
सो तुव पिय के पगन पर, घिसत रहत नित सीस ।।

उमा

उमा, अपर्ना, ईस्वरी, गौरी, गिरिजा होइ ।
मृडा, चंडिका, अंबिका, भवा, भवानी सोइ ।।
शर्वा, मेनकजा, अजा, सर्वमंगला नाम ।
जाहि दिहि आधार जग, विस्तारत हैं भाम ।।

गनेस

लंबोदर, हेरंब पुनि, द्वैमातुर, एकदंत ।
मूषक-वाहन, गज-वदन, गनपति, गिरिजा-तंत ॥
कोटि बिनाइक जो लिखैं, महि से कागद कोट ।
तौ तेरे पिय-गुनन कौ, गनत न आवै टोट ॥

धूर्त (राधा-वचन)

ब्याजी, बंचक, कुटिल, सठ, छद्मी, धूर्त्त, छली जु ।
कपटी कान्हर कुंवर कौ, केती कहति भली जु ॥

मृग (सखी-वचन)

ऐन, हरिन, वातय, पृषद, हरि, सारँग पुनि आहि ।
मृग, कुरंग से दृग लिये, वलि थोरी इतराहि ॥

पाप

ऐन, वृजिन, दुष्कृत, दुरित, अघ, मलीन, मसि, पंक ।
किल्विष, कल्मष, कलुष पुनि, कस्मल, समल, कलंक ॥
पाप-महावन दहन-दव, जाकौ रंचक नाम ।
ताकौं तू कपटी कहै, तोहिं कहा कहौं भाम ॥

पाषान

ग्राव, अस्म, प्रस्तर, उपल, सिला, पखान, सु भार ।
पानी पर पाहन तरे, जाके नाम अधार ॥

नौका

उडुप, पोत, नौका, पलव, तरि, बहित्र, जलजान।
नाम-नाव चढ़ि भव-उदधि, केते तरे अजान॥ २६०

रुधिर

शोनित, लोहित, रक्त पुनि, रुधिर, असृज, क्षतजात।
लोहू पीवत पूतना, पूत भई छ्वै गात॥

राच्छस

कौनप, असप, पुन्यजन, निकषासुत, दुर्नाद।
कर्बुर, असुर, निसाचरा, जातुधान क्रव्याद॥
अघ ते राच्छस पातकी, मैं देखी गति होति। २६५
उलटि समानी पाँय मैं, परगट ताकी जोति॥

धूरि

धूरि, धूसरी, रेह, रज, पांसु, सरकरा, मंद।
जा पद-पंकज-रेनु कौं, वांछत सनक सनंद॥

महादेव

गंगाधर हर, सूलधर, ससिधर, संकर, वाम।
सर्व, संभु, सिव, भीम, भव, भर्ग, कामरिपु नाम॥ २७०
त्रिनयन, त्र्यंबक, त्रिपुरअरि, ईस, उमापति होइ।
जटी, पिनाकी, धूर्जटी, रुद्र, वृषध्वज सोइ॥
महादेव से देव अनि, जाकौ धारत ध्यान।
ताकौं तू कपटी कहति, यह धौं कौन सयान॥

सूर्य

देव, दिवाकर, विभाकर, दिनकर, भास्कर, हंस।
मिहिर, तिमिरहर, प्रभाकर, विवस्वान, तिग्मंस ॥
ब्रध्न, विरोचन, बिभावसु, मारतंड, त्रय अंग।
अंबर-मनि, दिनमनि, तरनि, सविता, सूर, पतंग ॥
रबि-मंडल मंडन नवल, कहत सु मुनिगन जाहि।
सो यह नागर नंद कौ, क्यौ कपटी वलि आहि ॥

मिथ्या

मिथ्या, मोघ, मृषा, अनृत, बितथ, अलीक निरथ्थ।
ऐसैं पिय सौ झूँठ वलि, क्यौ बोलियै विरथ्थ ॥

निकट (राधा-वचन)

निकट, पार्स्व, अविदूर, तट, उपसमीप अभ्यास।
अवसि अनादर होइ जौ, रहै निरंतर पास ॥

चंदन

गंधसार श्रीखंड, हरि, मलयज, भद्र, पटीर।
चंदन कौ इँधन करत, मलया वासी भीर ॥

मीन

सफरी, अनमिप, मत्स, तिमि, प्रथु, रोमा, पाठीन।
मकर, उलूपी, अंडभव, वैसारिन, झख, मीन ॥
छीर समुद के नीरचर, रहत चंद ढिंग आहि।
चंदहि मंद न जानही, जलचर मानत ताहि ॥

सबधर जिहि इक सीस पर, सोभित ज्यौ कन हीर।
क्यौ आवै तुव आँखि तर, ता हलधर को बीर ॥

बान

तोमर, खग, जिह्मग, असुग, बिसिख, सिलीमुख, बान।
सर, मार्गन, नाराच, इषु, पत्री, शोपन-आन ॥
साइक घाइ पिराइ पुनि, सिमिटि सरीर मिलाइ।
वचन-नीर की पीर बलि, मिटै न जो जुग जाइ ॥

अग्नि

पावक, वन्हि, दहन, जलन, सिखी, धनंजय, होइ।
शुक्र, उपर्बुध, पवनसुख, बीतहोत्र पुनि सोइ ॥
जातवेद, जलजोति-हर, चित्रभान, बृहभान।
अनल, हुतासन, बिभावसु, निर्जरजीह, कृशान ॥
अग्नि-दग्ध जे द्रुम-लता, फिरि फूलत, फल देत।
वचन-दग्ध जिनके हिये, बहुरि न अंकुर लेत ॥

मूर्ख (राधा-वचन)

मुग्ध, मंद, जड, मूढ नर, अग्य, कटुकवद, संठ।
मूरख जन जानै कहा, मनि जैसै कपि-कंठ ॥

चतुर (सखी-वचन)

कृती, कुशल, कोविद, निपुन, छन, प्रवीन, निस्नात।
पटु, विदग्ध, नागर, चतुर, जानत रस की बात ॥

असुर

दानव, दनुज सु दैत्य पुनि, सुररिपु निपट असंत ।
माया रूपी रैनि-चर, डोलत असुर अनंत ॥

संध्या

संध्या, निसिमुख, पितृप्रसु, सायंकाल प्रदोष ।
साँझ परी है चलहु बलि, जिनि करि इतनौ रोष ॥

वन

कानन, विपिन, अरन्य, वन, गहन, कच्छ, कानार ।
अटवी मैं उकले दई !, मोहन नंदकुमार ॥

विस

गरल, हलाहल, गर बहुरि, कालकूट, रसमार ।
रस मैं विस जिनि घोरि बलि, चलि अब न करि अवार ॥

पपीहा

कालकंठ, दात्यूह, हरि, चातक, सारँग नाँउ ।
घन सौं रूठि पपीहरा, नहिन बनै बलि जाँउ ॥

जामिनी

छनदा, छपा, तमस्विनी, तमी, तमिस्रा होइ ।
निसि, सर्वरी, विभावरी, रात्रि, त्रिजामा सोइ ॥
सुखद सुहाई सरद की, कैसी जामिनि जाति ।
चलि बलि मोहनलाल पैं, कित बैठी अनखाति ॥

आकाश

अभ्र, पुष्कर, नभ, वियत, अंतरिच्छ, घनवास ।
व्योम, अनंत, विहायसी, ख, सुरवर्त्म, अकास ॥
गगन जु उडगन अमि रहे, नैंक चहा तजि रोस । ३५५
देखन तेरी रूप जनु, सुरतिय किये झरोख ॥

नख

कररुह, पुनर्भव, नखर, नख, हे रँग-भीनी भाम ! ।
रुख कौं छिनिहि जु नखनि बलि, नहि कछु नख सौं काम ॥

सूक्ष्म

सूक्ष्म, अल्प, लव, सूछम, तनु, निपट कृसोदर तोर ।
कहि बलि एतौ मान नचि, राख्यौ है किहि ठौर ॥ ३६०

संग्राम

आयोधन, रन, आजि, मृध, आहव, संख्य, समीक ।
संग्राम, संगर, समर, संजुग, कलह, अनीक ॥
सुरति-जुद्ध जब पीय सौं, तोहि बनैगी बाम ।
तब नागरन बिन कुंवरि, करिहै कहा प्रनाम ॥

मकरी

लूता, मकरा, मर्कटी, उर्णनाभि, पुनि होइ । ३६५
मन गहैं मकरी गुन करी, मकरी विद्या सोइ ॥

मग

वर्तम, अध्वा, सरनि, पथ, संचर, पाद-बिहार ।
मग देखत ह्वैहै दई ! आतुर नंद-कुमार ॥

कृपा

माया, दया, कृपा, घृना, अनुकंपा, अनुक्रोस ।
करुना करि करुनानिधे, राधे जिनि करि रोस ॥

कृपान

रिष्ट, कुसेय, कृपान, असि, मंडलाग्र, करवाल ।
खर्ग जितौ तेतौ कहा, घाउ करन कह्यौ बाल ॥

दिसा

कन्या, काष्टा, ककुभ, दिसि, गो, आसा, इहि ओर ।
कब के चितवत है दई ! नागर नंदकिसोर ॥

नदी

सरिता, धुनी, तरंगिनी, तटिनी, हृदनी, होइ ।
स्रोतस्वती, सु निम्नगा, अपग, बिरेफा सोइ ॥
सैवलिनी, स्रोतस्विनी, द्वीपावति, जल-माल ।
नदी नही कोउ बाट मै, सोच कहा है बाल ॥

पिता

तात, जनक, सबिता, पिता, बबा तोर गुन-धाम ।
तोहि पहिले नँदलाल कौ, देत हुतौ हे बाम ॥

पत्र

पत्र, पर्न, दल, छदन, छद, खरकत जव तरु पात ।
तुव आगम भ्रम चौंकि पिय, उठि उठि उत लौं जात ॥

पवन

श्वसन, सदागति, मरुत, हरि, मारुत, जगत परान ।
अनिल, प्रभंजन, गंधवह, नभस्वान, पवमान ॥
तुव तन परिमल परसि जव, गमनत धीर समीर ।
ताकौं बहु सनमान करि, परिरंभत वलवीर ॥

सब्द

नाद, निनद, निस्वन्न, सब्द, सुखर, मुखर, रव, राउ ।
वै बंसी मैं कहत पिय, हे प्रानेस्वरि आउ ॥

आग्या

वय, आदेस, निदेस पुनि, आग्या, सासन जोग ।
आयसु है अब जाउँ फिरि, लहैं सु प्रीतम लोग ॥

अति

अतिसय, भ्रस, अतिवेल, अल, अधिक, अत्यंत, अनंत ।
अति सर्वत्र भली नहीं, कहि गये संत अनंत ॥

समूह

निकर, प्रकर, निकुरंब, व्रज, पूर, पूग, चय, व्यूह ।
कंदल, जाल, कलाप, कुल, निवह, निचय, समूह ॥

चक्र, अनंत, कदंब, गन, ग्राम, तोम वह वृंद ।
मैं अनेक बातैं कही, भई तऊ की बुंद ॥ ४१०

अल्प

दर, स्तोक, ईषद, अलप, रंचक, मंद, मनाक ।
तब पिय-सहचरि तन चितै, मुसकी कुँवरि तनाक ॥

दुःख

कादन, विधुर, संकट, तुदन, दहन, वृजिन पुनि आहि ।
दुख जनि दै अब जान दै, कत बैठी अनखाहि ॥

अर्द्धरात्रि (राधा-वचन)

निसि,निसीथ पुनि महानिसि, होन लगी अधरात । ४१५
सोवौ चलै, सखि सोइ रहि, जैहै उठि परभात ॥

वज्र (सखी-वचन)

असनि, कुलिस,निर्घात,पवि, वज्र सु तेरे नाहि ।
परे तुरे के धाम पर, विघ्न करै रस माहि ॥

लज्जा

ह्री, व्रीडा, लज्जा, त्रपा, सकुच न करि बिन काज ।
चलि अलि प्यारे पियहि मिलि, औषधि खात न लाज ॥ ४२०

पादत्राण

पादत्रान, उपानहा, पादपीठ मृदु भाइ ।
पनही मनही भावती, आगे धरी बनाइ ॥

उच्चधाम

सौध, हर्म्य, प्रासाद तैं, चली जु तिय गति मंद।
सोभित मुख, जनु गगन तैं, अवनी उतरत चंद॥

चंद्रिका

जोतिस्ना पुनि कौमुदी, बहुरि चंद्रिका नाँउ।
जोन्ह सी पसरति वदन तैं, थोरी हँसि, बलि जाँउ॥

वीथी

पुन्य, प्रतोली, वीथिका, रथ्या कहियै नाहि।
इहि वीथी चलि, जाउँ बलि, निपट निकट पिय आहि॥

बाग

कृत्रिम वन उद्यान पुनि, उपवन सोइ आराम।
यह वृंदावन बाग तुव, दिखि बलि छवि कौ धाम॥

वसंत

कुसुमाकर, रितुराज, मधु, माधव, सुरभि, वसंत।
माली जिमि जुगवत सदा, यातैं अधिक लसंत॥

खग

द्विज, संकुत, पंछी, सकुनि, अंडज, विहग, विहंग।
बियग, पतत्री, पत्ररथ, पत्री, पतग, पतंग॥
रटत विहंगम, रँग भरे, कोमल कंठ सु जात।
जनु तुव आगम मुदित द्रुम, करत परस्पर बात॥

पीपल

चलदल, पीपल, गजअसन, बोधि-वृच्छ, अस्वत्थ ।
पीपल देवनि दाहिने, जोरि हत्थ धरि मत्थ ॥

पाडर

थाली, पाटलि, फलरुहा, स्यामा, वामा नाम ।
अंबुवास, मधुदूति यह, पाडर करति प्रनाम ॥ ४४०

आम

पिक-वल्लभ, कामाग पुनि, मदिरा-सख, सहकार ।
यह रसाल की डार वलि, नै जु रही फलभार ॥

चंपा

चांपेय, चंपक, सुरभि, हेमपुष्प सुकुमार ।
यह चंपा पा परनि वलि, लिये पुहुप उपहार ॥

मधूक

माधव, मधुद्रुम, मधुश्रुवा, मधुष्ठील, गुडफूल । ४४५
या मधूक के फूल वलि, कछु तुव गंडन तूल ॥

दाड़िम

रक्तबीज, मानिक, करक, सुक-प्रिय, कुन्टिम, सार ।
ये दाड़िम इत देखि वलि, कछु तुव दसन अकार ॥

कदली

रंभा, मोचा, गजवना, भानुफला सुकुमार ।
ये कदली तिन मैं कछू, तव ऊरू उनहार ॥ ४५०

वेल

सुरभि, सिलूखी, सदाफल, ताल, बिल्व, मालूर।
ये श्रीफल तुव कुचन सम, कहत वहुत कवि कूर॥

तमाल

कालकंध, तापिच्छ पुनि, तिंदुक सहज तमाल।
वैठे हे जहँ काल्हि बलि, तुम अरु मोहनलाल॥

कदंब

नीप, तूल, प्रीयक बहुरि, मदिरा-गंध सु बाह।
यह कदंब वलि कान्ह जिहि, चढ़ि कूदे दह माह॥

पलास

बातपोथ पुनि ब्रह्मद्रुम, किसुक, पर्न, पलास।
केसू विरही जनन कौ, नाहर नहन बिलास॥

बहेरा

अक्ष, विभीतक, कर्षफल, सवर्तक, कलिबृक्ष।
भूताबास वहेर तरु, जिनि चलियै मृग-अक्ष॥

नारियर

बानरमुख, लागूल पुनि, नारिकेल सुभकाम।
अहो नारि वर नारियर, बलि तोहि करत प्रनाम॥

सुपारी

घोंटा, क्रमुक, गुवाक पुनि, पूग, सुपारी आहि।
वारी वारी कहत बलि, रंचक इन तन चाहि॥

कौंछ

कोलिवल्लिका, कपिलता, विसर, श्रेयसी नांउ।
कंडु करति यह अंग में, कौंछ न छू, बलि जांउ॥

मरिच

निफ्ला, ऊषना, कोलका, कृष्नफला पुनि नांउ।
मरिच लता पां परि कहति, भली करी बलि जांउ॥

पीपरि

कोला, कृष्ना, मागधी, तिग्म, तंदुला होइ।
वैदेही, स्यामा, कना, सुंडी कहियै सोइ॥
यह पीपरि बलि पग गहै, कहति बहुत परकार।
अब तै इतनौं करि कुंवरि, प्रीतम प्रान-अधार॥

हर्रा

अभया, पथ्या, अव्यथा, अमृता, चेतकि होइ।
कायस्था पुनि पूतना, सिवा श्रेयसी सोइ॥
यह हरीतकी पग गहति, हरति उदर के रोग।
ज्यौं तू गिरिधर लाल के, बाल सकल सुख जोग॥

सोंठ

विस्वा, नागर, जगभिषक, महा औषधी नांउ।
यह सुंठी स्तुति पगन नर, कहत कि बलि बलि जांउ॥

# अनेकार्थमंजरी

जु प्रभु जोति-मय, जगत-मय, कारन, करन, अभेव।
विघन-हरन, सब सुभ-करन, नमो नमो तिहि देव॥
एकै वस्तु अनेक ह्वै, जगमगात जग-धाम।
जिमि कंचन तैं किंकिनी, कंकन, कुंडल नाम॥
उचरि सकत नहिं संसकृत, अरु समुझन असमर्थ।
तिन हित 'नंद' सुमति जथा, भाख्यौ 'अनेका अर्थ'॥

गो

गो इंद्री, दिव, बाक, जल, स्वर्ग, वज्र, खग, छंद।
गो धर, गो तरु, गो किरन, गो-पालक गोविंद॥

सुरभी

सुरभी चंदन, सुरभि मृग, सुरभी बहुरि बसंत।
सुरभी चारत वन सुने, जो जग कमला-कंत॥

मधु

मधु बसंत, मधु चैत्र, नभ, मधु मदिरा मकरंद।
मधु जल, मधु पय, मधु सुधा, मधुसूदन गोविंद॥

कलि

कलि कलेस, कलि सूरमा, कलि निखंग, संग्राम।
कलि कलिजुग तहँ अवर नहि, केवल केसव नाम॥

आत्मा

मन बुधि चित्त सुभाउ तन, धर्म जीउ अहँकार ।
ये सब कहियँ आतमा, परमात्मा आधार ॥

धनंजय

अग्नि धनंजय कहत कवि, पवन धनंजय आहि ।
अर्जुन कहुरयौ धनंजय, कृष्न सारथी जाहि ॥

अर्जुन

अर्जुन द्रुम, अर्जुन धवल, सहस्राअर्जुन अथ्य ।
अर्जुन मद्धिम पंडु सुत, हरि खेले जिहि सथ्य ॥

पत्र

पत्र पतन, औ पत्र रथ, वाहन पत्र सुचित्त ।
पत्र पंत्र लिखि नहि दये, उड़ि मिलिते हरि मित्त ॥

पत्री

पत्री नख, पत्री कमल, पत्री बहुरि विहंग ।
पत्री नर कर चित्त जिमि, उमि सेवहु श्री रंग ॥

बर्ही

बर्ही द्रुम, बर्ही अगिनि, बर्ही कुक्कुट नाम ।
बर्ही मोर किसोर के, चंद धरे सिर स्याम ॥

धाम

धाम मेह औ धाम तन, धाम किरन, गृह धाम ।
धाम जोति जो ब्रह्म की, घनीभूत हरि स्याम ॥

काम

काम भोग, अभिलाष पुनि, मनमथ कहियै काम ।
काम काज जिनि भूलि मन, भजि लै हरि अभिराम ।।

वाम

वाम कुटिल अरु वाम सिव, वाम काम कर वाम ।
वाम मनोहर कौं कहत, जैसैं सुदर स्याम ।।

भव

भव संकर, संसार भव, भव कहिये कल्यान ।
भव जु जन्म जग सुफल तब, जब भजियै भगवान ।।

क

कं सुख, कं जल, कं अनल, कं सिर, कं पुनि काम ।
कं कंचन सौ प्रीति जस, अस करि रे हरि नाम ।।

खं

खं नभ, खं गृह, खं नखत, खं रंध्रन कौ नाम ।
खं इद्री दुख देति है, दया करौ घनस्याम ।।

कल्प

कल्प जु बिधि दिव, कल्प सम, कल्प समर्थ जु कोइ ।
कल्प कपट तजि हरि भजौ, कल्पबृच्छ सम सोइ ।।

कर

कर गज-पुष्कर, हस्त कर, कर जु किरन, कर दान ।
कर बिष सम तजि बिषय मन, भजि हरि अमी निधान ।।

दर

दर जु कहत कवि संख कौं, दर ईषद कौ नाम।
दर उर तैं टारहु कुँवरि, गिरिधर सुंदर स्याम॥

बर

बर सुंदर, बर श्रेष्ठ पुनि, बर जु देवता देत।
बर दूलह से स्याम निज, ब्रज तिय हिय हरि लेत॥

वृष

वृष सुरपति, वृष कर्न पुनि, वृष जु वृषभ, वृष काम।
वृष जु धर्म करि हरि भजौ, जौ चाहौ सुख धाम॥

पतंग

तरनि पतंग, पतंग खग, पावक बहुरि पतंग।
सब जग रंग पतंग कौ, हरि एकै नवरंग॥

बर्ह

बर्ह कहिं नृप कौ कटक, बर्ह पत्र कौ नाम।
बर्ह बर्हीं के चंद सिर, धरे स्याम अभिराम॥

पल

पल आमिष कौं कहत कवि, षट उसास पल होइ।
पल जु स्वपच, हरि बिन पचै, जोगिन जुग सत सोइ॥

बल

बल पौरुष, बीरज बहुरि, बल नृपनन्दन कौ नाम।
बल साहस, बल दैत पुनि, बल कहियँ बलराम॥

अल

अल अत्यर्थ, समर्थ अल, अल पूरन को नाम ।
अल अभरन,अल अलस तजि, भजि मनमोहन स्याम ॥

वय

वय विहग कौं कहत कवि, व्रय कहियै पुनि काल ।
वय जु वहिक्रम जाति है, भजि लै मदन गुपाल ॥

जीव

जीव वृहस्पति कौं कहत, जीव कहावत चंद ।
जीव आत्मा नित जियै, जिय के जिय नँद-नंद ॥

मार

मार मृतक, विख मार पुनि, मार कहावै काम ।
मार अमृत हूँ तैं सरस, सुंदर गिरिवर स्याम ॥

सार

सार वीज, धीरज, धरम, सार वज्र, घृत सार ।
सार सवन कौ साँवरो, मही परचौ संसार ॥

कलभ

कलभ कहत करि-सावकहि, कलभ वहुरि उत्ताल ।
कलभ कलुप कलिकाल तैं, काढहु कृष्न कृपाल ॥

नभ

नभ आश्रय, नभ भाद्रपद, नभ सावन कौ मास ।
नभ अकास, नभ निकट ही, घट-घट रमानिवास ॥

वसु

अष्ट अमर वसु, वन्हि वसु, वसु जु किरन, वसु नीर ।
वसु धन जग में सो धनी, धन जाके बलबीर ॥

पटु

पटु तीछन को कहत कवि, पटु आरोग्य कहंत ।
पटु प्रवीन सो जगत में, रमै जु रुकमिनि-कंत ॥

तुरंग, कुरंग

गरुड़ तुरंग, तुरंग मन, बहुरि तुरंग तुरंग ।
हरिन कुरंग, कुरंग सो, रँग्यो न हरि रस रंग ॥

आत्मज

आत्मज कहियै रुधिर अरु, आत्मज कहियै काम ।
आत्मज पूत सपूत सो, भजै जु सुंदर स्याम ॥

कबंध

बिन सिर कहत कबंध कवि, है कबंध पुनि नीर ।
राच्छस एक कबंध तिहि, हनो गनि रघुबीर ॥

हंस

हंस तुरगम, हंस रवि, हंस मराल सु छंद ।
हंस जीव कहुँ कहत कवि, परम हंस गोविंद ॥

पयोधर, भूधर

मेघ, अर्क, कुच, सैल, द्रुम, ये जु पयोधर आहि ।
भूधर गिरि, भूधर नृपति, भूधर आदि बराहि ॥

वान

वान कहावै वलि-तनय, विसिख आहि पुनि वान।
वान कहत कवि स्वर्ग कहँ, श्री हरि पद निर्वान॥

वरुन

वरुन कहत कवि नीर कहँ, वरुन स्यार कौ नाम।
वरुन हरे जव नंद तव, कैसे वाये स्याम॥

गोत्र

गोत्र नाम कौ कहत कवि, गोत्र सैल सुनियंत।
गोत्र वंस सो धन्य जहँ, गोविंद गुन गुनियंत॥

तनु

तनु सरीर, विस्तार तनु, तनु सूछम, तनु तात।
तनु विरलौ कोउ जगत मैं, जानैं हरि रस वात॥

वाल

वाल सिरोरुह, वाल सिसु, मूक कहावै वाल।
वाल अग्य सोइ जगत मैं, भजै न वाल गुपाल॥

जाल

जाल झरोखा, जाल गन, जाल दंभ अरु मंद।
जाल भगर-विद्या जगत, दिखि न भूलि नँद-नंद॥

काल

काल असित, अरु काल वय, धर्मराज पुनि काल।
काल व्याल के काल हरि, मोहन मदन गुपाल॥

ताल

ताल नाल, हरिताल पुनि, द्विभुजास्फालन ताल।
ताल वृच्छ फल खाइ कैं, दैत्य हत्यौ नँदलाल॥ १००

व्याल

व्याल क्रूर नर, व्याल गज, वानर अंत जु व्याल।
व्याल सर्प सिर चढ़ि नचैं, नटवर वपु नँदलाल॥

जलज

जलज मीन, मोती जलज, जलज संख अरु चंद।
जलज जु कमल फिरावतैं, ब्रज आवत नँद-नंद॥

गुन

गुन राजस, गुन सूत्र पुनि, गुन कोदंड कौ जेह। १०५
गुन चरित्र गोबिंद के, गावहु हिय भरि नेह॥

तम

तम तामस गुन, राहु तम, तम जु तिमिर, तम क्रोध।
तम अग्यानहि हरहु हरि, उर धरि दीप प्रबोध॥

अवि

अवि परवत, अवि मेष पुनि, अवि सविता कौ नाम।
अविरच्छक सब जगत कौ, एकै सुंदर स्याम॥ ११०

बन

बन माली सौं कहत कवि, बन बारिद कौ जाल।
बन कानन तैं सुरभि सँग, आवत मदन गुपाल॥

घन

घन दिढ़, घन विस्तार पुनि, घन जिहिं गढत लुहार।
घन अंबुद, घन सघन अरु, चिदघन नंदकुमार॥

वरन

वरन स्तुति, अच्छर वरन, वरन द्विजादिक चारि।
वरन अरुन, सित, पीत हूँ, अबरन एक मुरारि॥

पोत

पोत कहावै निपट सिसु, पोत जु पत्र अनूप।
पोत नाउ जग-जलधि मैं, कृष्न नाम सुख रूप॥

बुध

बुध पंडित कौ कहत कबि, बुध ससि-सुवन बखान।
बुध हरि कौ अवतार इक, बोध भयौ जिहिं ग्यान॥

अनंत

गगन अनंत कहंत कवि, वहुरि अनंत अनेक।
सेस अनंत कहंत बुध, हरि अनंत अरु एक॥

छय

छय निवास कौ कहत कबि, छय कहियै छय रोग।
छय परलै मधि हरि विषै, लीन होत सब लोग॥

राजिव

राजिव ससि, राजिव सलिल, राजिव मुक्ता, मीन।
राजिव नाभि गुबिद की, जहँ बिधि से अलि लीन॥

लोक

लोक व्याकरन, लोक जन, लोक देह रसमूलि।
तीनि लोक गुन उदर लखि, रही जगोमति भूलि॥

सुक्र

सुक्र बीजं, अरु अगिनि पुनि, सुक्र जेठ कौ मास।
सुक्र अजहुँ बावनहि प्रति, बलि हित भरत उसास॥

खग

खग रवि, खग ससि, खग पवन, खग अंबुद, खग देव।
खग बिहंग हरि-सुतरु भजि, तजि जड़ सेमर सेव॥

ब्रह्म

ब्रह्म ब्रह्म कुल, ब्रह्म बिधि, ब्रह्म बेद अरु जीव।
ब्रह्म नंद के सदन में, ताहि नचावति तीय॥

कलाप

गुन कलाप, तूनीर पुनि, अभरन आहि कलाप।
बरही-चंद कलाप पुनि, हरि बिनु जीव कलाप॥

उड़, उड़प

उड़ बिहंग, उड़ नखत गन, उड़ कैवर्तक आहि।
उड़प चंद, नौका उड़प, उड़प गरुड़ बर वाहि॥

मंद

मंद सनीचर, मंद खल, मंद अल्प, अघ मंद।
मंद मूढ़ नर ते जगत, जे न भजै नँदनंद॥

विरोचन

बन्हि विरोचन, सूर्ज पुनि, चंद विरोचन गात।
दैत्य विरोचन धन्य सो, जाके वलि सौ तात॥

वलि

वलि लहरी, वलि जूगरी, वलि भोजन वलि भाग।
वलि राजा की जाउँ वलि, जा हिय हरि अनुराग॥

वृक

वृक पावक कौ कहत कवि, वृक भिड़हा कौ नाम।
वृक दानव दलि, देव सिव, राखे सुंदर स्याम॥

रज

रज राजस, आरक्त रज, रज जुवती मैं होइ।
रज धूली, रज पाप कौ, हरि निर्मल जल धोइ॥

कुस

कुस सीता-सुत, दर्भ कुस, कुस कहियै पुनि नीर।
कुस दानव दलि द्वारिका, जहाँ वसे वलवीर॥

कंबु, भुवन

कंबु संख औ कंबु गज, कंबु इष्ट कौ नाम।
भुवन गगन, औ भुवन जल, त्रिभुवन-नाइक स्याम॥

कूट

कूट बहुत, अरु कूट गिरि, अहरनि कूट कहंत।
कूट कपट कौ निपट तजि, भजि लै मन भगवंत॥

खर

खर राच्छस, खर स्वान खर, खर तीछन कौ नाम ।
खर गदहा सम ते जगत, जे न भजैं हरि स्याम ॥

कुज, जग

कुज मंगल, कुज अस्त, द्रुम, कुज भौमासुर नाम । १८५
जग जुग, जम जमराज तैं, राखहु सुंदर स्याम ॥

हरिनी

हरिनी प्रतिमा हेम की, हरिनी मृग की तीय ।
हरिनी जूथी जासु की, फूल-माल हरि हीय ॥

धात्री

धात्री कहियै आंवरी, धात्री धाइ बखान ।
धात्री धरनी नैन पर, मोहत तिल परमान ॥ १९०

सिवा

सिवा संभु की सुंदरी, सिवा स्यार की भाम ।
सिवा हरड़ जिमि रोग-हर, इमि अघ-हर हरि नाम ॥

रसना

रसना कांची कहत कवि, रसना बहुरौ दाम ।
रसना जिह्वा सौं सुजस, क्यों न लेत हरि नाम ॥

रंभा

रंभा कहियै अपसरा, रंभा कदली नाम । १९५
रंभा गोकुल गाइ-धुनि, जिहि मोहे हरि स्याम ॥

माया

माया छल, माया दया, माया नेह कहंत।
माया मोहनलाल की, जिहि मोहे सब जंत॥

इला

इला मही, बुध-तिय इला, इला उमा अभिराम।
इला सरसुती सो भली, जामैं हरि कौ नाम॥

जोति

जोति नखत गन, जोति दुति, जोति नेत्र अरु आगि।
जोति ब्रह्म सो नंद घर, रह्यौ अनंदहि लागि॥

सुमना

सुमना कहियै मालती, सुमना मुदिता तीय।
सुमना रति, सो कान्ह सौं, करि लै लंपट जीय॥

इडा

इडा कहत नभ देवता, इडा भूमि अभिराम।
इडा अंबिका मातु मोहिं, रति दीजै हरि नाम॥

निसा, अजा

निसा जामिनी कौ कहत, निसा हरिद्रा नाम।
अजा छाग, माया अजा, जिहि मोहे अज, वाम॥

विधि

बिधि बेधा, बिधि दैव पुनि, विधि कहियै जु विधान।
बिधि बिधि जोई हरि रची, सोई विधि परमान॥

जिह्म

जिह्म अन्तर करि चलित नर, जिह्म कहावै मूढ़।
जिह्म कपट तजि हरि भजौ, घट घट परगट गूढ़॥

हस्त

हस्त कहत गज सुंड कौं, हस्त नछत्र सु भाइ।
हस्त हाथ तैं डारि जनि, नर हीरा तन पाइ॥

कृतांत

आगम, सास्त्र कृतान्त सब, पुनि कृतांत सिद्धांत।
जम कृतान्त की त्रास तैं, त्राता कमला-कांत॥

मित्र

मित्र भानु कौं कहत कवि, मित्र अगिनि कौ नाम।
मित्र मीत सब जगत के, एकै सुंदर स्याम॥

सारंग

रवि, ससि, हय, गज, गगन, गिरि, केहरि, कुंज, कुरंग।
चातक, दादुर, दीप, अलि, ये कहियै सारंग॥

हरि

इंद्र, चंद्र, अरविंद, अलि, कपि, केहरि, किरयान।
कनक, काक, तुरंग, दल, धन, कुदंड, नभ, भान॥
बानी, पावक, पवन, पय, गिरि, गज, नाग, नरिन्द।
ये हरि रसनि सुदरसनि, हरि ईस्वर गोविंद॥

ध्रुव

ध्रुव निश्चल, ध्रुव जोग पुनि, ध्रुव जु ध्रुपद, ध्रुवताल ।
ध्रुव तारे जिमि ते अटल, गुनहिं जु गुन गोपाल ॥

सुमनस

सुमनस सुर, सुमनस पुहुप, सुमनस बहुरि बसंत ।
सुमनस ते जिन मन बसै, कोमल कमलाकंत ॥

बिटप

बिटप अंग, पल्लव बिटप, बिटप कहत विस्तार ।
विटप वृच्छ की डार गहि, ठाढ़े नंदकुमार ॥

दान

दान द्विजन कौ दीजियै, गज मद कहियै दान ।
दान साँवरौ लेत बन, गोपी प्रेम निधान ॥

रस

रस नव, रस घृत, रस अमृत, रस विष, अरु रस नीर ।
सब रस कौ रस प्रेम-रस, जाके बस बलबीर ॥

सनेह

तैल सनेह, सनेह घृत, बहुरचौ प्रेम सनेहु ।
सो निज चरनन गिरधरन ! 'नंददास' कौं देहु ॥
जो 'अनेक अर्थहि' सदा, पढ़ै, सुनै नर कोइ ।
सो अनेक अर्थहि लहै, पुनि परमारथ होइ ॥

---

# स्यामसगाई

एक दिन राधे कुँवरि, नंद-घर खेलन आई।
अंचल चौर विचित्र देखि, जसुमति मन भाई॥
नंद-महरि मन मैं कह्यौ, देखि रूप की रास।
यह कन्या मो स्याम कौं, गोविंद पुजवैं आस॥
कि जोरी सोहनी॥

जसुमति महा प्रवीन, एक द्विज-नारि बुलाई।
लीनी निकट बिठाइ, मरम की बात सुनाई॥
जाइ कह्यौ वृषभान सौं, करियौं बहु मनुहारि।
यह कन्या मैं स्याम कौं, माँगौ गोद पसारि॥
कि जोरी सोहनी॥

द्विज-नारी उठि चली, वेगि बरसाने आई।
जहँ राधे की माइ बैठि तहँ बात चलाई॥
जसुमति माँगी नंद सौं, जिन रूठइ तुम मान।
बहुत भाँति बचन कही, बहुतहि करि सनमान॥
कृपा करि दीजियै॥

नीकी राधे कुँवरि, स्याम मेरौ अति नीकौ ।
तुम किरपा करि करौ, लाल मेरे कौ टीकौ ॥
सबै भाँति सुख होइगो, हम-तुम बाढ़ै प्रीति ।
और न कछु मन मैं चहौ, यही जगत की रीति ॥
परस्पर कीजियै ॥

कीरति उत्तर दयौ, सु हौं नहिं करौं सगाई ॥
सूधी राधे कुँवरि, स्याम है अति चरबाई ।
नँद-ढोटा लंगर महा, दधि-माखन कौ चोर ।
कहत-सुनत लज्जा नहीं, करै और तैं और ॥
कि लरिका अचपलौ ॥

द्विज-नारी फिरि आइ, महरि सौं बात कही सब ।
सुनि करि कै करतूति, मनहि मन सोचि रही तब ॥
अतरजामी साँवरौ, तिही बेर गयौ आइ ।
बूझन लाग्यो माइ तैं, क्यौं जु रही सिर नाइ ॥
बात मो सौं कहौ ॥

मैया लाल सौं कहै, पूत ! हौं नाकै आई ।
जहँ करियत तो बात, तहाँ तेरी होति बुराई ॥
मैं पठई वृषभान कैं, करन सगाई तोइ ।
उनहूँ वहि उत्तर दियौ, यातैं चिता मोइ ॥
कहौ कैसी करौं ॥

मैया नैं सुनि बात, कहत यौं नंद-दुलारी।
मोहन कीन्हौ ब्याह, करौ जिनि लाड़ हमारी॥
जौ तुमरे इच्छा कहौ, उन ही कौ हम लैहि।
तौ मैं टीका नंद कौ, पालन परि परि दैहि॥
सोच नहि कीजियै॥

मोरचंद्रिका धारि, सु नटवर भेष बनाई।
बरसाने के बागहि, मोहन बैठे जाइ॥
सब सखियन के झुंड मैं, देखन चली गोपाल।
अरस-परस दोऊ भये, कुँवरि किसोरी लाल॥
मनहि फूले फिरै॥

मन हरि लीनौ स्याम, परी राधे मुरझाई।
भई सिथिल सब देह, बात कछु कही न जाई॥
दौरि सखी कुंजन चली, नैनन डारति नीर।
अरी बीर! कछु जतन करि, हिरदै धरति न धीर॥
हरयौ मनमोहना॥

सखियन ऊँचे बैन कहे, पै कुँवरि न बोलै।
ढुँढ़नि बिबिध प्रकार, लड़ैती नैन न खोलै॥
घरी द्वैक बीती जबै, तब सुधि आई नैंक।
'स्याम! स्याम!' रटिबे लगी, एकहि बार जु ऐंक॥
बदनि ज्यौं बावरी॥

कौन बाइगी, सुनै ताहि, किन मोहिं बतायौ।
परपंचिनि तुम ग्वालि, झूठ ही मोहिं बुलायौ॥
को राजा वृषभान है? कित बरसानौ गाम?।
कौन तुम्हारी-कुँवरि है? हौ जानत नहि नाम॥
कान्ह उत्तर दयौ॥

सुनौ नंद के लाल! साँवरे कुँवर कन्हाई।
बरसानौ वह गाँउ, जहाँ तुम मुरलि बजाई॥
नटवर भेष बनाइ कै, बैठे आसन मारि।
धुनि सुनि मोही राधिका, औ ब्रज की सिग नारि॥
मनौ टौना करचौ॥

अहो महरि के पूत! समौ मुकरन कौ नाही।
जौ न चलौगे बेगि, कुँवरि जीवैगी नाही॥
काली नाग जु नाथियौ, तुम सम और न कोइ।
बृंदाबन मैं साँवरे, कहा सिखावत मोइ॥
बात जानत सबै॥

वह राजा बृषभान, एक ही डोल गढ़ावै।
मोहि राधे बैठारि, सखिन पै झोंटा द्यावै॥
अरथ-द्रब्य च्छा नही, पान-पात नहिं लैउँ।
जौ इतनौ कारज करै, तौ कुँवरि भली करि दैउँ॥
बात एती अहै॥

जो माँगौ सो लेउ, साँवरे कुँवर कन्हैया ।
बिन माँगे ही देहिं, तुम्हें राधा की मैया ॥
यह सुनि सुंदर साँवरे, लीने सखा बुलाइ ।
सिध पौरि वृषभान की, ततछन पहुँचे जाइ ॥
लगन है नेह की ॥

तब रानी उठि दौरि, पौरि तें मोहन लाई ।
सिंघासन बैठाइ, हाथ गहि कुँवरि दिखाई ॥
दरस-फूँक दै विष हर्यौ, निज सनमुख बैठाइ ।
बहु धन वारति है सखी, मुदित कुँवरि की माइ ॥
धन्न है इह घरी ॥

सुनत बचन ततकाल, लड़ैती नैन उघारे ।
निरखत ही घनस्याम, बदन तें केस सँवारे ॥
सब अपने घर निरखि कैं, पुनि निरखी ढिंग माइ ।
अँचरा डार्यौ बदन पै, मन दीनी मुसकाइ ॥
सकुच मन मैं बड़ी ॥

देखि दोउन कौ प्रेम, जु कीरति मन मुसकाई ।
जोरी जुग जुग जियौ, विधाता भली बनाई ॥
सखी रहैं जुरि चित्र सौं पुहुपन तें बनमाल ।
राधे के कर छुवाइ कैं, गर मेल्यौ नँदलाल ॥
बात आछी बनी ॥

सुनत सगाई स्याम, ग्वाल सब अंगनि फूले।
नाचत-गावत चले, प्रेम-रस मैं अनुकूले ।।
जसुमति रानी घर सज्यौ, मोतिन चौक पुराइ।
बटत बधाई नंद के, 'नंददास' बलि जाइ ।।
१४० कि जोरी सोहनी ।।



# भँवरगीत

ऊधौ कौ उपदेस, सुनौ ब्रजनागरी।
रूप, सील, लावन्य, सबै गुन आगरी॥
प्रेमसुधा, रसरूपिनी, उपजावनि सुख-पुंज।
सुंदर स्याम बिलासिनी, नव वृंदावन-कुंज॥
सुनौ ब्रजनागरी॥

कह्यौ स्याम संदेस एक, मैं तुम पै लायौ।
कहन समै संकेत, कहूँ औसर नहिं पायौ॥
सोचत ही मन मैं रह्यौ, कब पाऊँ इक ठाउँ।
कहि सँदेस नँदलाल कौ, बहुरि मधुपुरी जाउँ॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

सुनत स्याम कौ नाम, ग्राम-गृह की सुधि भूली।
भरि आनँद-रस हृदय, प्रेम-बेली द्रुम फूली॥
पुलकि रोम सब अँग भये, भरि आये जल नैन।
कंठ घुटे गदगद गिरा, बोले जात न बैन॥
बिवस्था प्रेम की॥

अर्घासन बैठारि, और परिकर्मा दीनी।
स्याम सखा निज जानि, बहुरि सेवा बहु कीनी॥
बूझत सुधि नँदलाल की, विहसित-मुख ब्रजबाल।
नीके हैं बलबीर जू, बोलति बचन रसाल॥
सखा सुनि स्याम के॥

कुसल स्याम अरु राम, कुसल संगी सब उन के।
जदुकुल सगरे कुसल, परम आनंद सबन के॥
बूझन ब्रज-कुसलात कौं, हौं आयौ तुम तीर।
मिलिहैं थोरे द्यौस मैं, जिनि जिय हौहु अधीर॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

सुनि मोहन-संदेस, रूप सुमिरन ह्वै आयौ।
पुलकित आनन अलक, अग आवेस जनायौ॥
बिह्वल ह्वै धरनी परी, ब्रजबनिता मुरझाइ।
दै जल-छींट प्रबोधही, ऊधौ बात बनाइ॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

वे तुम तैं नहिं दूरि, ग्यान की आँखिन देखौ।
अखिल बिस्व भरपूरि, ब्रह्म सब रूप बिसेखौ॥
लौह, दारु, पाषान मैं, जल-थल माहिं अकास।
सचर, अचर बरतत सबै, जोति ब्रह्म परकास॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

कौन ब्रह्म की जोति ? ग्यान कासौं कहौ ऊधौ ?।
हमरे सुंदर स्याम, प्रेम कौ मारग सूधौ ॥
नैन, बैन, श्रुति, नासिका, मोहन-रूप दिखाइ।
सुधि-बुधि सब मुरली हरी, प्रेम-ठगौरी लाइ ॥
सखा सुनि स्याम के ॥

यह सब सगुन उपाधि, रूप निर्गुन है उन कौ।
निरबिकार निर्लेप, लगत नहि तीनौ गुन कौ ॥
हाथ न पाँउ, न नासिका, नैन, बैन, नहिं कान।
अच्युत-जोति प्रकास है, सकल विस्व कौ प्रान ॥
सुनौ व्रजवासिनी ॥

जौ मुख नाहिन हुतौ, कहौ किन माखन खायौ ?।
पाउन बिन गोसंग, कहौ को बन बन धायौ ?॥
आँखिन मैं अंजन दियौ, गोवर्धन लियौ हाथ।
नंद-जसोदा पूत हैं, कुँवर कान्ह ब्रजनाथ ॥
सखा सुनि स्याम के ॥

ताहि कहौ तुम कान्ह, ताहि कोउ पिता न माता।
अखिल अंड ब्रह्मांड, विस्व उन ही तैं जाता ॥
लीला-गुन अवतारि कैं, धरि आये तन स्याम।
जोग-जुगति ही पाइयै, परब्रह्म - पुर - धाम ॥
सुनौ व्रजवासिनी ॥

ताहि बतावहु जोग, जोग ऊधौ जेहि पावौ ।
प्रेम-सहित हम पास, नंद-नंदन-गुन गावौ ।।
नैन, बैन, मन, प्रान मैं, मोहन-गुन भरपूरि ।
प्रेम-पियूषै छाँड़ि कै, कौन समेटै धूरि ।।
सखा सुनि स्याम के ।।

धूरि बुरी जौ होइ, ईस क्यौ सीस चढावै ।
धूरि-छेत्र मै आइ, कर्म करि हरि-पद पावै ।।
धूरिहि तै यह तन भयौ, धूरिहि तै ब्रह्मंड ।
लोक चतुर्दस धूरि तै, सप्त दीप, नव खंड ।।
सुनौ ब्रजबासिनी ।।

कर्म धर्म की बात, कर्म अधिकारी जानै ।
कर्म-धूरि कौ आनि, प्रेम-अमृत मै सानै ।।
तब ही लौ सब कर्म है, जब लौ हरि उर नाहि ।
कर्मबंध सब बिस्व के, जीव बिमुख ह्वै जाहि ।।
सखा सुनि स्याम के ।।

कर्महि निंदौ कहा, कर्म तै सदगति होई ।
कर्म रूप तै बली, नाहि त्रिभुवन मै कोई ।।
कर्महि तैं उतपत्ति है, कर्महि तै है नास ।
कर्म किये तै मुक्ति है, परब्रह्म-पुर बास ।।
सुनौ ब्रजबासिनी ।।

कर्म पाप अरु पुन्य, लोह सोने की बेरी।
पाइन बंधन दोउ, कोउ मानौ बहुतेरी॥
ऊँच कर्म तें स्वर्ग है, नीच कर्म तें भोग।
प्रेम बिना सब पचि मरे, बिषय-बासना-रोग॥
सखा सुनि स्याम के॥

कर्म बुरे जो होहिं, जोग काहे कोउ धारै।
पद्मासन नव द्वार रोकि, इंद्रिन कौं मारै॥
ब्रह्म-अग्नि जरि सुद्ध ह्वै, सिद्धि-समाधि लगाइ।
लीन होइ सायुज्य में, जोतिहि जोति समाइ॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

जोगी जोतिहि भजै, भक्त निज रूपहि जानैं।
प्रेम-पियूषै प्रगट, स्यामसुंदर उर आनैं॥
निर्गुन गुन जो पाइयै, लोग कहैं यह नाहिं।
घर आयौ नाग न पूजहीं, बाँबी पूजन जाहिं॥
सखा सुनि स्याम के॥

जो उन के गुन होहिं, वेद क्यों नेति बतावैं।
निर्गुन सगुन आतमा, रचि उपनिषद जु गावैं॥
वेद-पुरानन खोजि कैं, नहिं पायौ गुन एक।
गुन हू के गुन होहिं जौ, कहौ अकास किहिं टेक॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

जो उन के गुन नाहिं, और गुन भये कहाँ तें।
बीज बिना तरु जमै, मोहि तुम कहौ कहाँ तें ॥
वा गुन की परछाँह री, माया-दर्पन बीच।
गुन तें गुन न्यारे भये, अमल वारि मिलि कीच ॥
सखा सुनि स्याम के ॥

माया के गुन और, और हरि के गुन जानौ।
वा गुन कौ इन माँझ, आनि काहे कौं सानौ ॥
जाके गुन अरु रूप कौ, जानि न पायौ भेद।
तातैं निर्गुन ब्रह्म कौं, बदत उपनिषद-वेद ॥
सुनौ ब्रजनागरी ॥

बेदहु हरि के रूप, स्वास मुख तै जो निसरै।
कर्म, क्रिया, आसक्तिं, सबै पिछली सुधि बिसरै ॥
कर्म-मध्य ढूंढै सबै, किनहुँ न पायौ देख।
कर्म-रहित ही पाइयै, तातैं प्रेम बिसेख ॥
सखा सुनि स्याम के ॥

प्रेमहि कोऊ बस्तु-रूप, देखत लौ लागै।
बस्तु-दृष्टि बिन कहौ, कहा प्रेमी अनुरागै ॥
तरनि चंद्र के रूप कौ, गुन नहि पायौ जान।
तौ उन कौ कहा जानियै, गुनातीत भगवान ॥
सुनौ ब्रजबासिनी ॥

नैननि अकास प्रकास, तेजमय रह्यौ दुराई।
दिव्य-दृष्टि बिन कहौ, कौन पै देख्यौ जाई॥
जिन के वे आँखें नहीं, क्यौं देखैं वह रूप।
तिन्हैं बिस्वास क्यौं ऊपजै, परे कर्म के कूप॥
सखा सुनि स्याम के॥

जब करियैं नित-कर्म, भक्ति हू तामैं आई।
कर्म रूप तैं कहौ, कौन पै छूट्यौ जाई॥
कारन करम कर्मँहि किये, कर्म नास ह्वै जाहि।
तब आतम निहकर्म ह्वै, निर्गुन ब्रह्म समाहि॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

जौ हरि के नहि कर्म, कर्म बंधन ह्वै आवै।
तौ निर्गुन ह्वै वस्तु-मात्र, परमान बतावै॥
जौ उन के परमान है, तौ प्रभुता कछु नाहि।
निर्गुन भये अतीत के, सगुन सकल जग माहि॥
सखा सुनि स्याम के॥

जो गुन आवैं दृष्टि माँझ, नस्वर है सारे।
इन सबहिन तैं बासुदेव, अच्युत हैं न्यारे॥
इंद्री दृष्टि बिकार तैं, रहत अधोक्षज जानि।
सुद्ध-सरूपी स्याम कौ, आपनि तिन कौ हानि॥
सुनौ ब्रजबासिनी॥

नास्तिक जे है लोग, कहा जानै हित रूपै।
प्रगट भानु कौ छाँड़ि, गहै परछाहीं धूपै॥
हमरे बिन वह रूप ही, और न कछू सुहाइ।
ज्यौ करतल आमलक के, कोटिक ब्रह्म दिखाइ॥
सखा सुनि स्याम के॥

ऐसै मै नँदलाल रूप, नैनन के आगे।
आइ गये छबि छाइ, बने बीरे अरु बागे॥
ऊधौ सौ मुख मोरि कै, तिन ही सौ कहै बात।
प्रेम-अमृत मुख तै श्रवत, अंबुज-नैन चुचात॥
तरक रसरीति की॥

अहो नाथ, अहो रमानाथ, जदुनाथ गुसाईं।
नँद-नदन बिडराति फिरति, तुम विन बन गाईं॥
काहे न फेरि कृपाल ह्वै, गो-ग्वालन सुधि लेहु।
दुख-जलनिधि हम बूड़ही, कर अवलंबन देहु॥
निठुर ह्वै कहँ रहे॥

कोउ कहै अहो दरस देहु, पुनि बेनु बजावौ।
दुरि दुरि बन की ओट, कहा हिय लौन लगावौ॥
हम कौ पिय तुम एक हौ; तुम कौ हम सी कोरि।
वहुत पाइ कै रावरे, प्रीति न डारौ तोरि॥
एक ही बार जी॥

कोउ कहै अहो दरस देत, फिरि लेत दुराई।
यह छलविद्या कहौ कौन पिय तुमहिं सिखाई॥
हम सब रस-आधीन है, तातें बोलत दीन।
जल बिन कहौ कैसें जियें, पराधीन जो मीन॥
बिचारी रावरे॥

कोउ कहै अहो स्याम, कहा इतराइ गये हौ।
मथुरा को अधिकार पाइ, महाराज भये हौ॥
ऐसी कछू प्रभुता अहो, जानत कोऊ नाहिं।
अबला-बध सुनि डरि गये, बड़े बली जग माहिं॥
पराक्रम जानि कै॥

कोउ कहै अहो स्याम, चहत मारन जौ ऐसें।
गिरि गोबर्धन धारि, करी रच्छा तुम कैसें॥
ब्याल, अनल, बिष-ज्वालतें, राखि लई सब ठौर।
बिरह-अनल अब दहत हौ, हँसि हँसि नंदकिसोर॥
चोरि चित लै गये॥

कोउ कहै ये निठुर, इन्हैं पातक नहिं ब्यापै।
पाप-पुन्य के करनहार, ये ही हैं आपै॥
इन के निर्दय रूप में, नाहिन कोऊ चित्र।
पय-प्यावत प्रानन हरे, पूतना बाल चरित्र॥
मित्र ये कौन के॥

कोउ कहै री आज नाहिं, आगे चलि आई।
रामचंद्र के रूप, धर्म मैं ही निठुराई ॥
जग्य करावन जात है, बिस्वामित्र समीप।
मग मैं मारी ताड़का, रघुवंसी-कुल-दीप ॥
बाल ही रीति यह ॥

कोउ कहै ये परम धर्म, इस्त्रीजित पूरे।
लच्छ लच्छ संधान धरे, आयुध के सूरे ॥
सीता जू के कहे तैं, सूपनखा पै कोप।
छेदि अंग विरूप करि, लोगन लज्जा लोप ॥
कहा ताकी कथा ॥

कोउ कहै री सुनौ और, इन के गुन आली।
वलि राजा पै गये, भूमि माँगन बनमाली ॥
माँगत बामन रूप धरि, परवत भये अकाइ।
सत्य धर्म सब छाँडि कै, धरचौ पीठि पै पाइ ॥
लोभ की नाउ ये ॥

कोउ कहै री कहा, हिरनकस्यप पै बिगरचौ।
परम ढीठ प्रहलाद, पिता-सनमुख ह्वै झगरचौ ॥
सुत अपने कौ देत हो, सिच्छा दंड बँधाइ।
इन बपु धरि नरसिंघ कौ, नखन बिदारचौ जाइ ॥
बिना अपराध ही ॥

कोउ कहै इन परसुराम ह्वै, माता मारी।
फरसा काँधे धारि, भूमि छत्रिन संहारी॥
छत्रिन-रुधिर भराइ कै, पोखे अपने पित्र।
इन के निर्दय रूप मैं, नाहिन कोउ चित्र॥
बिलग कहा मानियै॥

कोउ कहै री कहा दोष सिसुपाल नरेसै।
ब्याह करन कौं गयौ, नृपति भीषम के देसै॥
दल-बल जोरि बरात कौ, ठाढ़ौ हो छबि बाढ़ि।
उन छल करि दुलही हरी, छुधित ग्रास मुख काढ़ि॥
आपने स्वारथी॥

इहि बिधि ह्वै आवेस, परम प्रेमहि अनुरागी।
और रूप पिय-चरित, तहाँ कछु सोचन लागी॥
रोम रोम रहे ब्यापि कै, जिन के मोहन आइ।
तिन के भूत भविष्य कौ, जानत कोउ न दुराइ॥
रँगीली प्रेम की॥

देखत इन कौ प्रेम, नेम ऊधौ कौ भाज्यौ।
तिमिर भाउ आवेस, बहुत अपने मन लाज्यौ॥
मन मैं कहौ रज पाइ कै, लै माथे निज धारि।
परम कृतारथ ह्वै रह्यौ, त्रिभुवन आनँद वारि॥
वंदना जोग ये॥

कोउ कहै रे मधुप, कौन तुम कहै मधुकारी ।
लिये फिरत मुख जोग-गांठि प्रेमी वधुकारी ॥
रुधिर पान कियौ वहुत कै, अधर अरुन रँग रात ।
अव व्रज मै आये कहा, करन कौन की घात ॥
जात किन पातकी ॥

कोउ कहै रे मधुप प्रेम पटपद पसु देख्यौ ।
अव लौं इहि व्रज देस माहिं, कोउ नाहिं विसेख्यौ ॥
दोइ सिग मुख पर जमै, कारौ-पीरौ गात ।
खल अमृत सम मानही, अमृत देखि डरात ॥
वादि यह रसिकता ॥

कोउ कहै रे मधुप, ग्यान उलटौ लै आयौ ।
मुक्ति परे जे रसिक, तिन्हैं फिरि कर्म वतायौ ॥
वेद पुरानन-सार जे, मोहन-गुन गहि लेत ।
तिन कौं आतम सिद्धि की, फिरि फिरि संथा देत ॥
जोग चटसार मै ॥

कोउ कहै अहो मधुप, निगुन-निरनै वहु जानौ ।
तर्क-वितर्कन जुक्ति, सास्त्र हू तैं वहु आनौ ॥
पै इतनौ नहिं जानही, वस्तु विना गुन नाहिं ।
निर्गुन सक्ति जु स्याम की, लिये सगुन ता माहि ॥
जोति जल-बिंब मै ॥

कोउ कहै रे मधुप, तुम्हैं लाजौ नहिं आवै।
स्वामी तुम्हरो स्याम, कूबरीनाथ कहावै॥
ह्यौं नीची पदवी हुती, गोपीनाथ कहाइ।
अब जदुकुल पावन भयौ दासी जूठन खाइ॥
मरत कहु बोल कौ॥

कोउ कहै अहो मधुप, स्याम जोगी तुम चेला।
कुबजा-तीरथ जाइ, करौ इंद्रिन कौ मेला॥
मधुबन सिधि फैलाइ कै, आये गोकुल माहिं।
इत सब प्रेमी लोग हैं गाहक तुमरे नाहिं॥
पधारौ रावरे॥

कोउ कहै अहो मधुप, साधु मधुबन के ऐसे।
और तहा के सिद्ध लोग, ह्वैहैं धौं कैसे॥
अवगुन गुन गहि लेत हैं, गुन कौ डारत मेटि।
मोहन निर्गुन क्यों न होहिं, तुम साधुन की भेटि॥
गाठि कौ खोइ कै॥

कोउ कहै रे मधुप होहिं तुम से जो संगी।
क्यों न होहिं तन स्याम, सकल बातन चतुरंगी॥
गोकुल में जोरी कोऊ, पाई नाहिं मुरारि।
मदन त्रिभंगी आप हैं, करी त्रिभंगी नारि॥
रूप-गुन-सील की॥

कै हौ ह्वै रहौ गुल्म लता, वेली व्रन माही ।
आवत-जात सुभाउ, परै मो पै परछांहीं ॥
सोऊ मेरे वस नही, जो कछु करौ उपाइ ।
मोहन हौहि प्रसन्न जी, यह वर माँगौ जाइ ॥
कृपा करि दैहि जी ॥

ऐसै मन अभिलाष करत, मथुरा फिरि आयौ ।
गदगद पुलकित रोम, अंग आवेस जनायौ ॥
गोपी-गुन गावन लग्यौ, मोहन-गुन गयौ भूलि ।
जीवन कौ लै का करै, पायौ जीवनमूलि ॥
भक्ति कौ सार यह ॥

ऐसै सोचत जहाँ स्याम, तहँ धायौ आयौ ।
परिकर्मा दंडौत, प्रेम सो वहुत जनायौ ॥
कछु निर्दयता स्याम की, करि क्रोधित दोउ नैन ।
कछु व्रजवनिता प्रेम की, बोलत रस-भरे बैन ॥
सुनौ नँद-लाड़िले ॥

करुनामय है रसिकता, तुम्हरी सब झूठी ।
तब ही लौ लहै लाख, जबहिं लौ बाँधी मूठी ॥
मै जान्यौ व्रज जाइ कै, निर्दय तुम्हरौ रूप ।
जो तुम कौ अवलंबही, तिन कौ मेलौ कूप ॥
कौन यह धर्म है ॥

पुनि पुनि कह्यौ, अहो सखा, जाइ वृंदावन रहियै।
परम प्रेम को पुंज, जहाँ गोपिन सँग लहियै॥
और काम सब छाँड़ि कै, उन लोगन सुख देहु।
नातरु टूट्यौ जात है, अब ही नेह सनेहु॥
करौगे तौ कहा॥

सुनत सखा के बैन, नैन भरि आये दोऊ।
बिबस प्रेम आवेस, रही नाहीं सुधि कोऊ॥
रोम रोम प्रति गोपिका, ह्वै रहीं साँवरे गात।
कल्पतरोवर साँवरो, ब्रज-बनिता भईं पात॥
उलहि अंग अंग तें॥

ह्वै सचेत कह्यौ भले सखा पठये सुधि-ल्यावन।
औगुन हमरे आनि तहाँ तें लगे बतावन॥
सो मैं उन मैं अंतरौ, एकौ छिन भरि नाहिं।
ज्यौं देखौ मो माँझ वे, त्यौं मैं उन ही माहिं॥
तरंगनि बारि ज्यौं॥

गोपी ग्वाल दिखाइ, एक करि कै बनवारी।
ज्यौं सरूप निरधारि, टारि माया की जारी॥
जल जौ रूप दिखाइ कै, लीनो बहुरि दुराइ।
'नंददास' पावन भयौ, सुन यह लीला गाइ॥
प्रेमरस पुंजिनी॥

# रुक्मिनी मंगल

श्री गुरुचरन-प्रताप, सदा आनंद वढै उर ।
कृष्न-कृपा तैं कथा कहूँ, पावत सुख सुर-नर ।।
रुक्मिनि-हरन पुनीत, चित्त दै सुनै-सुनावै ।
जाहि मिटै जम-त्रास, वास हरि के पद पावै ।।
सिसुपालहि दई रुक्म, रुक्मिनी वात सुनी जव ।
चित्र लिखी सी रहीं, दई यह कहा भई अव ।।
चकित चहूँ दिसि चहति, बिछुरि मनु मृगी माल तैं ।
भयौ है बदन कछु मलिन, नलिन जनु गलित नाल तैं ।।
भरि आये जल नैन, प्रेम-रस ऐन सुहाये ।
जनु सुदर अरविंद, अलिन-दल बैठि हलाये ।।
अलि पूछति वलि वात, कहौ क्यौं नैननि पानी ।
पुहुप-रेनु उडि परी, कहति तिन सौं मधु वानी ।।
काहू के ढिंग कुँवरि, वड़े वड़े स्वास न लेई ।
कंहत वात, मुख मूँदि मूँदि, उत्तर तिहि देई ।।
जो कोउ तपत उसास, उदास वदन तैं लहिहै ।
कन्या बिरहिनि, बिरह-दु.ख का का सौं कहिहै ।।
सुसम कुसम के हार, उदार सखी गुहि लावैं ।
कर सौं कुँवरि न परसै, अर सौं निकट धरावैं ।।

अपने कर जु बिरह-जुर जानति प्रति ही ताते ।
मनि मुरझाइ सो माला, बाला डरपति याते ॥
मिटी भूख अरु प्यास, पास कोउ और न भावै ।
कोने जाइ उसास भरै, दुख कहत न आवै ॥
दुरी न रहति पिय आरति, प्रगटहि देति दिखाई ।
पुलकित अंग, स्वर-भंग, स्वेद, कबहूँ जड़ताई ॥
उर थर थर थर कंपत, चितवत कुँवर कन्हाई ।
कबहूँ टकी लगि जाइ, कबहुँ आवत मुरझाई ॥
ह्वै गयौ कछु बिबरन तन, छाजत यौं छबि छाई ।
रूप अनूपम बेलि, तनक मनु घाम मैं आई ॥
मंगल दुंदुभि सुनै, धुनै धुन ज्यौं मन माहीं ।
निरखि निरखि कर-कंकन, दृग जल भरि भरि आहीं ॥
टप टप छबिले नैनन ह्वै नै अंसुवा ढरहीं ।
मनु नव नील कमल-दल तै झरत मोतिया झरहीं ॥
रहहिं मन मन सोचत, सोचत स्याम ढरारे ।
मोहन सोहन स्याम, न ह्वैहै पीय हमारे ॥
उपजि बिरह-दुख-दवा, अबला-उर ताप तये है ।
सोउ सोउ हार के मोतिया, तचि तचि लाल भये है ॥
करत विचार मनहि मन, अब धौं कैसी कीजै ।
नँददास, कुलकानि किये, मोहि सरबस छीजै ॥
ज्यौं लगि हरि अनुसरौं, करौं कोउ जतन, धरौं हठ ।
सत्त, लाज कुल कान, बधूजन सबै परौं सठ ॥

आगि लागि जरि जाहु लाज, जो काज बिगारै।
सुदर नंद-कुँवर नगधर सौं अंतर पारै॥
पति परिहरि, हरि भजत भई, गोकुल की गोपी।
तिनहुँ सबै विधि लोपी, परम प्रेम-रस-ओपी॥
तिन के चरन-कमल-रज, अज से वांछन लागे।
सनक, सनंदन, सिव, सारद, नारद अनुरागे॥
इहि बिधि धरि मन धीर, चीर अँसुवन सिराइ कै।
लिख्यौ पत्र सु बिचित्र, चित्र नाना बनाइ कै॥
तब इक द्विज बर बोलि, खोलि निज बात कही सब।
अहो देव, द्विजदेव! पिया पै तुरत जाहु अब॥
यह पाती मो नाथ-हाथ, ही मै तुम दीजौ।
काहू नाहि पतीजौ, बलि बलि एती कीजौ॥
द्विज न गयौ फिरि भवन, गवन कियौ धरि जु पवन-गति।
आरति निरखि रुक्मिनी, अरु उत कृष्न-दरस-रति॥
पुरी परम माधुरी, चाहि कै चकित भयौ चित।
श्रीनिवास कौ निज निवास, छवि को कहियै तित॥
बन-उपवन के रूख, भूख भाजै तिहिं देखै।
अमृत-फरन करि फरे, ढरे सुर-द्रुमन बिसेखै॥
ललित लतनि की फूलनि, झूलनि अति छवि छाजै।
तिन पर अलि-रव राजै, मधुरे जंत्र से बाजै॥
सुक, पिक, चातक सबद, सु मीठी धुनि अस रटही।
मनौ मार-चटसार, सुढार चटा-गन पढ़ही॥

और बिहंगम रंग भरे, बोलत हिय हरहीं।
उन तरवर रस भरे, परस्पर बातैं करहीं॥
सुभग सुगंध सरोवर, निर्मल मुनि-मन जैसे।
प्रफुलित बरहि कंजु, सरोवर राजत तैसे॥
फूल कुंज प्रति, पुंज, भँवर, गुंजत अनुहारे।
मनौं रवि-डर तम भजै, तजै, रोवत हैं बारे॥
उज्ज्वल मनिमय अटा, घटा सौं बातैं करई।
जगमग जगमग जोति होति, रवि-ससि सौं अरई॥
चपल पताका फरकैं, अरकैं अरक-किरन जहँ।
घाम न कबहूँ परसै, नित ही छाँह रहत तहँ॥
जाल-रंध्र-मग अगर-धूम, जनौ जल-धर धुरवा।
आनँद भरि भरि उरवा, नाचत मधुरे मुरवा॥
डगर डगर नव नगर, उड़ी नभ गुड़ी बनी छवि।
मनौं गगन मैं अगन, चौखुटे चंद रहे फवि॥
तैसेइ देव बिमाननि चढ़ि, द्वारावति आये।
देखि देखि हिय हरखैं, बरखैं सुमन सुहाये॥
कृष्न-भावनौ पुरी निरखि, द्विज हरष भयौ अस।
ग्यान-कुंद तैं निकसि, ब्रह्म-आनंद मिल्यौ जस॥
सिहौंरि छवि थोरि रही, न कही बनि आवै।
अर्थ, धर्म, अरु काम, मोक्ष, जिहिं निरखत पावै॥
तहँ अनेक परचार, भार ते बनि बनि ठाढ़े।
कुसुम-कल्पतरु सुंदर, सीतल छाँह के बाढ़े॥

ब्रह्म, रुद्र, अमरेंद्रवृंद की भीर भुलावै ।
भीतर जान सो पावै, जिहिं हरिदेव बुलावै ।।
चल्यौ गयौ तहँ विप्र छिप्र गति, कितहुँ न अटक्यौ ।
प्रभू जानि ब्रह्मन्य, पौरिया पाइनि लटक्यौ ।।
जदु पुरुषन के मध्य, देखि जदुपति सुख पायौ ।
जनु उडपति उड-मंडल तें महि-मंडल आयौ ।।
किधौं कमल-मंडल मैं, अमल दिनेस विराजै ।
कंकन, किंकिनि, कुंडल, किरन महा छवि छाजै ।।
ताहि दूरि तें निरखि, परखि, हरि हर्षित होई ।
प्रिय संदेस कहैया है, यह द्विज वर कोई ।।
उठि नँद-नंदन, जग-वंदन, पद-वंदन करि कै ।
लै चले घर द्विज वर कौं, हरि कर पै कर धरि कै ।।
दुग्ध-फैन सम सैन, रमा-मन ऐन सुहाई ।
ता ऊपर वैठाइ, पाइ धोये जदुराई ।।
अष्टगंध उष्णोदक सौं, अस्नान कराये ।
मंजुल मृदुल महीन, नवीन सु पट पहिराये ।।
खान-पान वहु मान, पान निज पानि खवाये ।
कहौ कहाँ तें आये, वोलौ वचन सुहाये ।।
तव रुक्मिनि कौ कागर, नागर नेह नवीनौ ।
वसन-छोर तें छोरि, विप्र श्रीधर-कर दीनौ ।।
मुद्रा खोलि गोविंद-चंद, जव वाँचन आँचे ।
परम प्रेम-रस साँचे, अच्छर परत न वाँचे ।।

श्री हरि हियौ सिरावत, लावत लै लै छाती ।
लिखी विरह के तावन, पाती अजहूँ ताती ॥
लिये नाद, सचु पाइ, बहुरि द्विज बर कौं दीनी ।
रुकिमनि अँसुवन भीनी, पुनि हरि अँसुवन भीनी ॥
पढ़न लग्यौ द्विज बानी, रुकिमनी-वचन सुहाये ।
सब हरि के मन-नैन, सिमिटि सब श्रवननि आये ॥
स्वस्ति स्वस्ति. श्री श्री-निवास, श्रुति-वास, सहाइक ।
सुर, नर, मुनि, गंधर्व, जच्छ, किन्नर, विधि-नाइक ॥
नृप विदर्भ की कन्या, रुकिमनि अनुचरि गनियैं ।
ताकी प्रथम प्रनाम बाँचि, पुनि विनती सुनियैं ॥
बिलग नाहिनै गनियैं, जानियै अपनी करि कै ।
मग्न होत दुख-जलनिधि में, उद्धरौ कर धरि कै ॥
जब तै तुम्हरे गुन-गन, मुनिजन नारद गाये ।
तब तै और न भावें, अमृत तै अधिक सुहाये ॥
मैं तुम मन करि बरे, कुँवर गिरिधरन पियारे ।
हौं भई तुम परिवार, नाथ तुम भये हमारे ॥
अब निर्दय जनि करौ, बरौ त्रिभुवन-पति सुंदर ।
कहा परम गुन-धाम, सकल सुख-भोग-पुरंदर ॥
और सबै दुख-भरे, करै अंतर ही अंतर ।
जात जौन से मरें, परें छिन ही छिन संतर ॥
देखत के सब गोरे, नव नव पानिप बोरे ।
हार रजत नहिं भावै, जद्यपि उज्जल ओरे ॥

[illegible] सिसुपाल, जाहि मोंहि देत रुक्म सठ ।
[illegible] हारै, होत नहि सो चट तैं गठ ॥
[illegible] करियै, करत लाज नहि मरियै ।
[illegible]-बिदारन ! अलि गोमाय न डरियै ॥
[illegible] जदुबंस. बीर जू बलहि बिचारो ।
है तुमरो यह भाग, काग सिसुपाल बिडारो ॥
परत परेवा नभ तैं, पर कर देखत याकौं ।
तुम सब लाइक अछत, छुवै सिसुपाल छिया कौं ॥
जो नगधर नँदलाल, मोहि नहि करिहौ दासी ।
तौ पावक परि जरिहौं, करिहौं तन की कासी ॥
मरि मरि, धरि धरि देहन, पैहौं सुंदर हरि बर ।
पै यह कबहुँ न होइ, स्याल सिसुपाल छुवै कर ॥
सुनि रुक्मिनि की पाती, छाती पुनि लगाइ कै ।
सारथि तैं रथ माँग्यौ, रुक्म पै अति रिसाइ कै ॥
तुरत चढ़े, छबि-बढे, चढत बानक बनि आयौ ।
अरबर मैं खसि परयौ, पीतपट, द्विज पकरायौ ॥
करत बिप्र सौं बात, लसत, बिकसत सुंदर मुख ।
जनु कुमुदिनि घर चल्यौ, चंद्रमा दैन परम सुख ॥
अहो द्विज! सब दल दलमलि, लाऊँ रुकमिनि ऐसैं ।
दारु मथन करि सार, अगिनि-कन काढत जैसैं ॥
जानि प्रिया की आरति, हरि अरबर सौं धाये ।
मन की सी गति करे, चले कुंदनपुर आये ॥'

ज्यौं बौंरि तरफरति, फिरति घर आँगन गैनैं।
सलिल-हीन तलफन करी मछरी, थोरे जल जैनैं ॥
चढ़ि चढ़ि अटनि, झरोखनि, झाँकति नवल किसोरी।
चंद-उदै ज्यौं चाहत, आरत तृपित चकोरी ॥
बाम भुजा लगी फरकन, कंचुकी बँध लगे तरकन।
सिर तैं सूल लग्यौ सरकन, उर-अनार लग्यौ धरकन ॥
ताही छिन वह द्विज वर, चलि अन्तहपुर आयौ।
वदन लहलह्यौ देखि, कछु मन धीरज पायौ ॥
पूँछि न सकै कुँअरि बात, दई वह कहा कहैगौ।
किधौं अमृत सौं सींचि, किधौं विष देह दहैगौ ॥
निकसि प्रान तिय-तन तैं, द्विज के वचननि आये।
उन कह्यौ 'श्री हरि आये', मनहुँ बहुर्यौ फिरि आये ॥
दियौ चहै कछु द्विजहि, नहीं देखै तिहि लाइक।
तब उठि पाइनि परी, भरी आनंद महा इक ॥
सुर-नर जाकौं सेवत, सेवत हू नहिं लहियै।
सो लछिमी जिहि पाइ परी, ताकी कहा कहियै ॥
पुर के लोगन सुनी, कि श्री सुंदर वर आये।
जहाँ तहाँ तैं आये, देखि हरि विस्मय पाये ॥
कोटि काम-लावन्य-धाम, अँग साँवरे पिय के।
जे जे जाकी दृष्टि परे, ते भये तिन ही के ॥
कोउ सौं अलक छबि उरझे, मन हूँ नाहिन सुरझे।
लोचन लटपटी पगिया, नचि नचि तहँ तहँ सुरझै ॥

देखन छवि-छल अपने वर की आरति उलही।
निरखत निरपति सगरे, उरपति नैंक न दुलही॥
घूँघट-पट कियो हाँतो, सोभित वदन उहडही।
जनौं अंवुद तैं अव ही, निकस्यौ चंद गहगही॥
सोभा-सदन वदन मैं, रदन-छवि राजत ऐसैं।
अरुन बदल मैं दमकत, दामिनि-अंकुर जैसैं॥
श्रवननि सुदर खुभी, चुभी सब के मन ऐसै।
काम-कलभ की अब ही, उलही दँतिया जैसै॥
अली अंस भुज दिये, निहारति, अलक सुधारति।
सर-कटाच्छ रस-भरे, सु तकि तकि भूपन मारति॥
परे जहाँ तहाँ मुरझि, भूप सव उरझि उरेझा।
पाँचवान-सर साधि, करे मनमथ के वेझा॥
दृष्टि परे जव मोहन सोहन, कुँवर कन्हाई।
तिहि छिन दुलहिनि-दसा, नाहि कछु वरनी जाई॥
अरवराइ, मुरझाइ, कछू न वसाइ तिया पै।
पंख नाहि तन वने, नतरु उड़ि जाइ पिया पै॥
हरै हरै पग धरै, हरी रुक्मिनि नियराई।
टक टक सव नृप लखै, मनौ ठग मूरी खाई॥
कछु रुक्मिनि चलि आई, हरि लै रथ वैठाई।
घन तै विछुरी बिजुरी, मनौ घन मै फिरि आई॥
लै चले नागर नगधर, नवल तिया को ऐसैं।
माँखिन आँखिन धूरि पूरि, मधुहा मधु जैसै॥

गरुड़ हर्यौ जिमि सुधा, दर्प सब सुरन कौं हरि ।
तैसैं हरि लै चले, आपनौ सहज खेल करि ॥
सुंदर साँवरे पिय सँग, अति ही आभा भारी ।
जनु नव नीरद निपट, चारु चंद्रिका प्रकासी ॥
हरी हरी यौं दुलहिनि, कहि सब लोग पुकारे ।
कित गये वे सब भूप, जूप सारे बजमारे ॥
जरासंध दै आदि, नृपति सजि सजि कै दौरे ।
महा सिंह के पाछे, कूकत कूकर बौरे ॥
देखे रिपु-दल भारे, तब बलदेव सम्हारे ।
मद गज ज्यौं सर पैठि, कमल से दलमलि डारे ॥
मरन तैं अधिक जु मान-भंग, मागध दुख पायौ ।
जहँ दूलह सिसुपाल, तहाँ सब रोवन आयौ ॥
दुख पै दुख भयौ दूनौ, कर-कंकन दुख दीन्हौ ।
तापरि चन्दन के काजर, पुनि मुख कारौ कीन्हौ ॥
तब निकस्यौ नृप रुक्म, धरे सिर कंचन कुलही ।
रे नंद तुम ठहराहु, आनि देहुँ तुमरी दुलही ॥
यह कहि रिस भरि धायौ, आयौ हरि पै ऐसैं ।
दुरलभ दीप पतंग, प्रबल पावक मैं जैसैं ॥
जो कोउ ससिमंड, चंद कौं धूरि उड़ावै ।
उलटि दृगनि जब परै, मूढ कौं तब सुधि आवै ॥
निरख छोह करि हरि हन्यौ, तैसौ नहिं कीनौ ।
मूड़ मूड़ि मन चुटिया राखि, तिहिं छाँड़ि है दीनौ ॥

इहि बिधि सब रन जीति, हरी रुक्मिनि लै आये।
विधिवत कियौ विवाह, तिहूँ पुर मंगल गाये॥
जो यह मंगल गावै, चित दै सुनै-सुनावै।
सो सब मगल पावै, हरि-रुक्मिनि मन भावै॥
हरि-रुक्मिनि मन भावै, सो सब के मन भावै।
'नददास' अपने प्रभु को यह मंगल गावै॥

---

# रासपंचाध्यायी

## प्रथम अध्याय

वंदन करौं कृपानिधान, श्री सुक सुभकारी।
सुद्ध जोतिमय रूप, सदा सुंदर, अविकारी॥
हरि-लीला-रस-मत्त, मुदित नित बिचरत जग मैं।
अद्भुत गति, कहुँ नहिं अटक, ह्वै निकसत मग मैं॥
नीलोत्पल-दल स्याम अंग, नव जोबन भ्राजै।
कुटिल अलक मुख-कमल, मनौ अलि-अवलि बिराजै॥
ललित बिसाल सुभाल, दिपत मनौ निकर-निसाकर।
कृष्न - भक्ति - प्रतिबिंब, तिमिर कौं कोटि दिवाकर॥
कृपा - रंग - रस - अयन, नयन राजत रतनारे।
कृष्न - रसासव - पान, अलस, कछु घूम घुमारे॥
स्रवन कृष्न - रस - भवन, गंड-मंडल भल दरसैं।
प्रेमानंद मिली सु मंद मुसकनि मधु बरसै॥
उन्नत नासा, अधर-बिंब, सुक की छबि छीनी।
तिन बिच अद्भुत भाँति, लसत कछु इक मसि भीनी॥
कंबु-कंठ की रेख देखि हरि-धर्म प्रकासैं।
काम, क्रोध, मद, लोभ, मोह जिहिं निरखत नासैं॥

तिन-मधि इक जु कलपतरु, लगि रही जगमग जोती ।
पत्र-मूल, फल-फूल, सकल हीरा-मनि-मोती ॥
तिन-मधि तिन के गंध-लुब्ध अस गान करत अलि ।
वर किन्नर-गंधर्व, अप्सरा, तिन पर गईं बलि ॥
अमृत-फुही, सुख-गुही, अति सुही, परत रहत नित ।
रास-रसिक, सुंदर पिय कौ श्रम दूरि करन हित ॥
तिहि सुरतरु-मधि, अवर एक अद्भुत छबि छाजै ।
साखा, दल, फल-फूलनि, हरि-प्रतिबिंब बिराजै ॥
ता-तर कोमल कनक-भूमि, मनिमय मोहति मन ।
देखियत सब प्रतिबिंब, मनौ घर मैं दुसरी बन ॥
थलज-जलज झलमलत, ललित बहु भँवर उड़ावै ।
उड़ि उड़ि परत पराग, कछु छबि कहत न आवै ॥
श्री जमुना अति प्रेम-भरी, तट बहत जु गहरी ।
मनि-मंडित महि माहि, दौरि जनु परसत लहरी ॥
तहँ इक मनिमय, इक, बितस्ति कौ संकु सुभग अति ।
तापर षोड़षदल-सरोज, अद्भुत चक्राकृति ॥
मधि कमनीय करनिका, सब सुख-कंदर, सुंदर ।
तहँ राजत ब्रजराज-कुँवर, वर रसिक-पुरंदर ॥
निकर बिभाकर दुति मेटत, सुभ कौस्तुभ मनि अस ।
हरि जू के उर रुचिर बिषै, लागति सो उड़ जस ॥
मोहन अद्भुत रूप, कहि न आवै छबि ताकी ।
अखिल, अंड-व्यापी जु ब्रह्म, आभा है जाकी ॥

परमातमा परब्रह्म, सबन के अंतरजामी।
नारायन भगवान, धर्म करि सब के स्वामी॥
बाल - कुमार - पौगंड, धर्म-आक्रांत ललित तन।
धर्मी. नित्य किसोर, कान्ह मोहन सब कौ मन॥
मृदु, उज्जल, स्यामल सु अंग, अद्भुत सिंगार किय।
नव किसोर, जे मोर-चंद्रिका सुभग सीस दिय॥
कंठ मुक्तन की माल, ललित बनमाल धरे पिय।
मंद मधुर हँसि, पीत बसन फरकत, करखत हिय॥
अस अद्भुत गोपाल बाल, सब काल बसत जहँ।
याही तें बैकुंठ-बिभौ कुंठित लागत तहँ॥
जदपि सहज माधुरी बिपिन, सब दिन सुखदाई।
तदपि रँगीली सरद समै मिलि अति छबि पाई॥
ज्यौं अमोल नग जगमगात, सुंदर जराइ सँग।
रूपवंत, गुनवंत, बहुरि भूषन-भूषित अँग॥
रजनी-मुख-सुख देखि, ललित प्रफुलित जु मालती।
ज्यौं नव जोबन पाइ, लसति गुनवती बाल ती॥
छबि सौं फूले अवर फूल, अस लगति लुनाई।
मनहुँ सरद की छपा छबीली, बिहँसति आई॥
ताही छिन उडुराज उदित, रस रास सहाइक।
कुंकुम-मंडित प्रिया-बदन, जनु नागर नाइक॥
कोमल किरन-अरुनिमा, बन में ब्यापि रही यौं।
मनसिज खेल्यौ फाग, घुमड़ि घुरि रह्यौ गुलाल ज्यौं॥

फटिक-छटा सी किरन, कुंज-रंध्रनि जब आई।
मानहुँ बितन बितान, सुदेस तनाव तनाई॥
मंद मंद चलि चारु चंद्रमा, अस छबि पाई।
उझकत है जनु रमारमन पिय-कौतुक आई॥
तब लीनी कर-कमल, जोगमाया सी मुरली।
अघटित घटना चतुर, बहुरि अधरासव जुरली॥
जाकी धुनि तें निगम अगम प्रगटे बड़ नागर।
नाद-ब्रह्म की जननि, मोहिनी, सब सुख-सागर॥
पुनि मोहन सौं मिली, कछुक कल-गान कियौ अस।
वाम-विलोचन बाल-तियन, मनहरन होइ जस॥
मोहन मुरली-नाद, श्रवन जु सुन्यौ सब किन ही।
जथा जथा बिधि रूप, तथा विधि परस्यौ तिन ही॥
तरनि-किरन ज्यौं मनि, पखान, सबहिन कौं परसैं।
सुरजकांति-मनि बिना, नहीं कहुँ पावक दरसैं॥
सुनत चली ब्रज-वधू, गीत-धुनि कौ मारग गहि।
भवन-भीति, द्रुम-कुंज-पुंज, कितहूँ अटकी नहि॥
नाद-अमृत कौ पंथ, रँगीलौ, सूच्छम भारी।
तिहि मग ब्रज-तिय चली, आन कोउ नहि अधिकारी॥
सुद्ध प्रेममय रूप, पंचभौतिक तें न्यारी।
तिनहि कहा कोउ गहै, जोति सी जग उजियारी॥
जे रुकि गईं घर, अति अधीर गुनमय सरीर बस।
पुन्य-पाप प्रारब्ध सच्यौ, तिन नाहि पच्यौ रस॥

परम दुसह श्री कृष्न-विरह-दुख व्याप्यौ जिन मैं।
कोटि बरस लगि नरक-भोग-अघ भुगते छिन मैं॥
पुनि रंचक धरि ध्यान, पियहि परिरंभ दियौ जब।
कोटि स्वर्ग-सुख भुगति, छीन कीने मंगल सब॥
पितल-पात्र पाहनहि परसि, कंचन ह्वै सोहै।
नंद-सुवन सौं परम प्रेम, यह अचरिज को है॥
ते पुनि तिहि मग चली, रँगीली तजि गृह-संगम।
जनु पिंजरन तैं छुटे, घुटे नव प्रेम-विहंगम॥
कोउक तरुनि गुनमय सरीर, तिन-संग चली ढुकि।
मात, पिता, पति, बंधु रहे झुकि, नहिन रही रुकि॥
सावन-सरिता रुकै, करै जौ जतन कोऊ अति।
कृष्न हरे जिन के मन, ते क्यौं रुकहिं, अगम गति॥
चलत अधिक छवि फबत, श्रवन मनि-कुंडल झलकैं।
नचित लोचन चपल, ललित छवि-विलुलित अलकैं॥
जदपि कहूँ के कहूँ बधुन आभरन बनाये।
हरि पिय पै अनुसरत, जहाँ के तहँ चलि आये॥
कहुँ देखियत कहुँ नाहिं, बधू बन-बीच बनी यौं।
बिजुरिन के से टूक, सघन बन-माँझ चलत ज्यौं॥
आइ उमग सौं मिलीं, रँगीली गोप-बधू अस।
नंद-सुवन सुंदर सागर सौं, प्रेम नदी जस॥
परम भागवत-रत्न रसिक, जु परीच्छित राजा।
प्रस्न करी रस-पुष्ट-करन, निज सुख के काजा॥

श्री भागवत कौ पात्र जानि जग की हितकारी।
उदर-दरी मैं करी कान्ह जाकी रखवारी॥
जाकौ सुदर स्याम-कथा, छिन छिन नई लागै।
ज्यौ लंपट पर-जुवति-वात सुनि अति अनुरागै॥
हो मुनि! क्यौ गुनमय सरीर परिहरि पाये हरि।
जानि भजे कमनीय कान्ह, नहि ब्रह्म भाउ करि॥
तव कही श्री सुकदेव देव यह अचरिज नाही।
सर्व भाउ भगवान कान्ह जिन के मन माही॥
परम दुष्ट सिसुपाल, वालपन तै निंदक अति।
जोगिन कौ जो दुर्लभ, सुलभहि पाई सो गति॥
ये हरि-रस-ओपी गोपी, सव तियन तै न्यारी।
कमल-नयन गोबिंदचंद की प्रानपियारी॥
तिन के नूपुर-नाद, सुने जव परम सुहाये।
तव हरि के मन-नैन, सिमिटि सव श्रवननि आये॥
रुनुक झुनुक पुनि छविली भाँति, सब प्रगट भई जव।
पिय के अँग-अँग सिमिटि, मिले छविले नैननि तव॥
कुजन कुजन निकसत, सोभित वर आनन अस।
तम कौने तै निकरि, लसत राका-मयंक जस॥
सब के मुख अवलोकत, पिय के नैन वनैं यौ।
बहुत सरद ससि-माँझ, अरवरे द्वै चकोर ज्यौ॥
अति आदर करि लई, भई चहुँ दिसि ठाढ़ी अनु।
छविली छटनि मिलि छेकी, मंजुल घन-मूरति जनु॥

नागर वर नँद-नंद-चंद, हँसि मंद मंद तव।
बोले बाँके बैन, प्रेम के, परम ऐन सब ॥
उज्वल रस कौ यह सुभाउ, बंकहि छवि पावै।
बंक कहनि, अरु चहनि बंक, अति रसहि बढ़ावै ॥
ये सब नवलकिसोरी, गोरी, भरी प्रेम-रस।
तातें समुझि न परी, करी पिय परम प्रेम-वस ॥
ज्यौं नाइक सब गुननिधि, अरु सुंदर जु महा है।
सब गुन माटी होइ, नैंक जौ बंक न चाहै ॥
कौउक बचन कहे नरम, कहे कौऊ रस वर कर।
कौउक कहे त्रिय-धरम, भरम-भेदक सुंदर बर ॥
बाल रसाल के व्यंग वचन सुनि थकित भई यौं।
बाल-मृगिनि की पाँति, सघन बन भूलि परी ज्यौं ॥
मंद परस्पर हँसी, लसी तिरछी अँखियन अस।
रूप-उदधि इतराति, रँगीली मीन-पाँति जस ॥
जब पिय कह्यौ घर जाहु, अधिक चित चिंता बाढ़ी।
पुतरिन की सी पाँति, रहि गईं इक-टक ठाढ़ी ॥
दुख के बोझ, छवि-सींव ग्रीव, नै चली नाल सी।
अलक-अलिन के भार, नमित मनु कमल-माल सी ॥
हिय भरि विरह-हुतास, उसासनि-सँग आवत झर।
तातें कछू मुरझाइ, मधु-भरे अधर-बिंब वर ॥
तब बोली ब्रज-बाल, लाल मोहन अनुरागी।
सुंदर गदगद गिरा, गिरिधरहि मधुरी लागी ॥

अहो मोहन! अहो प्राननाथ! सुंदर सुखदाइक।
क्रूर बचन जिनि कहौ, नहिन ये तुम्हरे लाइक॥
जब कोउ पूछै धर्म, तबहि तासौं कहियैं पिय।
बिन ही पूछे धर्म, कितहि कहियैं, दहियैं हिय॥
धर्म, नेम, जप, तप, ब्रत, सब कोउ फलहि बतावै।
यह कहुँ नाहिन सुनी, जु फल फिरि धर्म सिखावै॥
अरु तुम्हरौ यह रूप, धर्म के धर्महि मोहै।
घर मैं कौ तिय-धर्म भर्म, या आगे को है॥
तैसिय पिय की मुरली, जुरली अधर-सुधारस।
सुनि निज धर्म न तजै, तरुनि त्रिभुवन मैं को अस॥
नगन कौ धर्म न रह्यौ, पुलकि-तन चले ठौर तैं।
खग, मृग, गो-बछ, मच्छ-कच्छ ते रहे कौर तैं॥
सुदर पिय कौ वदन निरखि, अस को नहि भूल्यौ।
रूप - सरोवर - माँझ, सरस अंबुज जनु फूल्यौ॥
कुटिल अलक मुख-कमल, मनौ मधुकर मतवारे।
तिन-मधि मिलि रहे लाल, नैंन चंचल जु हमारे॥
चितवनि मोहन-मंत्र, भौह जनु मनमथ-फाँसी।
निपट ठगौरी आहि, मंद-मृदु, मादक हाँसी॥
अधर-सुधा के लोभ, भई हम दासी तिहारी।
ज्यौ लुब्धी पद-कमलन, कमला चंचल नारी॥
जौ न देहौ अधरामृत, तौ सुनि हो मोहन हरि।
करिहैं यह तन भस्म, बिरह-पावक मैं कुदि परि॥

इत लवंग, नव रंग एलची झेलि रही रस।
उत कुरवक, केवरौ, केतकी गंध-बंध-बस॥
इत तुलसी, छवि-हुलसी, छाड़ति परिमल लपटैं।
उत कमोद आमोद गोद भरि, सुख की दपटैं॥
फूलन माल बनाइ, लाल पहिरत-पहिरावत।
सुमन सरोज सुंघावत, ओज मनोज बढ़ावत॥
उज्वल मृदु बालुका, पुलिन अति सरस सुहाई।
जमुना जू निज कर तरंग करि आप बनाई॥
बिलसत बिबिधि बिलास, हास नीबी-कुच परसत।
सरसत प्रेम अनग, रंग नव घन ज्यौं बरसत॥
तब आयौ वह काम, पंचसर-कर है जाके।
ब्रह्मादिक कौं जीति, बढि रह्यौ अति मद ताके॥
निरखि ब्रज-वधू संग, रंग-भीने, किसोर तन।
हरि मन-मथ करि मथ्यौ उलटि वा मनमथ कौ मन॥
मुरझि परचौ तहँ मैन, कहूँ धनु, कहूँ बिसिख बर।
रति दिखि पिय की दसा भीत भई, मारति उर कर॥
पुनि पीयहि आलिगति, रोवति अति अनुरागी।
मदन के बदन चुवाइ अमृत, भुज भरि लै भागी॥
अस अद्भुत मोहन पिय सौं मिलि गोप-दुलारी।
अचरज नहि जो गरब करै, गिरिधर की प्यारी॥
रूप-भरी, गुन-भरी, भरी पुनि परम प्रेम-रस।
क्यौं न करहि अभिमान, कान्ह भगवान जिन के बस॥

जहँ नदी-नीर गँभीर, तहाँ भँवरी सम परहीं ।
छिनछिन सलिल न परै, परै तौ छवि नहि करहीं ॥
प्रेम-पुंज-वर्द्धन के काज, ब्रजराज-कुँवर पिय ।
मंजु कुंज मैं तनक दुरे, अति प्रेम भरे हिय ॥

## द्वितीय अध्याय

मधुर वस्तु ज्यौं खात निरंतर, सुख तौ भारी ।
बीच बीच कटु-अम्ल-तिक्त, अतिसय रुचिकारी ॥
ज्यौं पट पुट के दियै, निपट ह्वै परत सरस रँग ।
तैसें ही रंचक बिरह, प्रेम के पुंज बढ़त अँग ॥
जिन कौ नैन-निमेष-ओट, कोटिक जुग जाहीं ।
तिन कौ गृह, वन, कुंज-ओट, दुख-गनना नाहीं ॥
ज्यौं सी रहीं ब्रजबाल, लाल गिरिधर पिय बिन यौं ।
निधन महा धन पाइ, तबहिं ज्यौं जाइ, भई त्यौं ॥
ह्वै गईं बिरह बिकल मन, बूझत द्रुम-बेली बन ।
को जड़, को चैतन्य, कछु न जानत बिरही जन ॥
हे मालति ! हे जाति ! जूथिके! सुनि हित दै चित ।
मान-हरन, मन-हरन लाल गिरिधरन लखे इत ॥
हे केतकि ! इत तें चितये, कितहूँ पिय रूसे ।
किधौं नँद-नंदन मंद मुसकि, तुम्हरे मन मूसे ॥
हे मुक्ताफल बेलि ! धरे मुक्ताफल-माला ।
देखे हैं नैन बिसाल, मोहना नंद के लाला ॥

हे मंदार ! उदार, वीर करवीर ! महामति ।
देखे कहुँ बलवीर धीर, मन-हरन, धीर-गति ॥
हे चंदन ! दुख-कंदन, सब की जरनि जुड़ावहु ।
नँद-नंदन, जग-वंदन, चंदन हमहिं बतावहु ॥
पूछहु री इन लतन, फूलि रही फूलन जोई ।
सुंदर पिय-कर-परस बिना अस फूल न होई ॥
हे सखि ये मृग-वधू, इनहिं किन पूछहु अनुसरि ।
डहडहे इन के नैन, अबहि कहुँ देखे है हरि ॥
अहो सुभग वन-सुगँध पवन! नैसुक थिर ह्वै चलि ।
सुख के भवन,दुख-दवन रवन, कहुँ इत चितये बलि ॥
अहो कदंब! अहो अंब-निंब! क्यौं रहे मौन गहि ।
अहो बट तुंग, सुरंग वीर! कहुँ तैं इत-उत लहि ॥
अहो असोक ! हरि सोक, लोक-मनि पियहि बतावहु ।
अहो पनस सुभ-भासन, प्यासन अमृत जु प्यावहु ॥
जमुना निकट के विटप पूँछि, भई निपट उदासी ।
क्यौं कहिहैं सखि महा कठिन ये तीरथ-वासी ! ॥
अहो कमल ! सुभ-बरन, कहौ तुम कहुँ हरि निरखे ।
कमल-माल बनमाल, कमल-कर अति ही हरखे ॥
हे अवनी, नवनीत-चोर, चित-चोर हमारे ।
राखे कितहि दुराइ, बताइ धौ प्रानपियारे ॥
हे तुलसी ! कल्यानि, सदा गोविंद-पद-प्यारी ।
क्यौं न कहति तू नंद-सुवन सौं दसा हमारी ॥

कहुँ गावत नग-गुन, कुंज गह्वर तरु-छाँहीं।
आपनें मन-भाँवते चरति, सुंदरि तिहिं माहीं॥
इहिं बिधि बन बन ढूँढ़ि, बूझि उनमत की नाईं।
करन लगीं मन-हरन, लाल-लीला मन-भाईं॥
मोहनलाल, रसाल की लीला इन ही सोहैं।
केवल तनमय भईं, कछु न जानति हम को हैं॥
हरि की सी चलनि, बिलोकनि, हरि की सी हेरनि।
हरि की सी गाइन घेरनि-टेरनि, वह पट-फेरनि॥
हरि की सी बन तें आवनि, गावनि अति रस-रंगी।
हरि की सी कौतुक रचनि, नचनि ह्वै ललित त्रिभंगी॥
कोउ गिरिवर अंबर कौ, कर धरि बोलति है तब।
निधरक इहि तर रहौ, गोप-गोपी-गोधन सब॥
भृंगी-भय तें भृंग होइ, वह कीट महा जड़।
कृष्न-प्रेम तें कृष्न होइ, कछु नहिं अचरज बड़॥
तब पायौ पिय-पद-सरोज कौ खोज रुचिर तहँ।
ध्वजबर, अंकुस, कुलिस, कमल अति जगमगात जहँ॥
जो रज सिव-अज खोजत, जोजत जोगी-जन हिय।
सो रज बंदन करन लगीं, सिर धरन लगीं तिय॥
पुनि निरखे ढिंग जगमगात, पिय-प्यारी के पग।
तिनैं परस्पर चकित भईं, जुरि चलीं तिहीं मग॥
चहुँन भाँति सब कहति, कौन यह बड़भागिनि अस।
रसिक कौंद एकांत पाइ, पीवत जु अधर-रस॥

आगे चलि इक अवलोकी, नव पल्लव-सैनी ।
जहँ पिय सुसम कुसम लै कै कर गूँथी वैनी ॥
तहँ पायौ इक मंजु मुकुर, मनि-जटित बिलोलै ।
तिहि पूछै ब्रजबाल, बिरह भरचौ सोउ न बोलै ॥
तरक करहि आपुस मै, कहौ यह क्यौ कर लीनौ ।
तिन मै कोउ तिन के हिय की, जिन उत्तर दीनौ ॥
वैनी गूँथन समै, छैल पाछे वैठे जब ।
सुंदर बदन-विलोकन-सुख कौ अंत भयौ तब ॥
तातै मंजुल मुकर सुकर लै बाल दिखायौ ।
श्रीमुख कौ प्रतिबिंब सखी तब सनमुख आयौ ॥
धन्य कहत भई ताहि, नाहि कछु मन मै कोपी ।
निरमत्सर जे संत, तिन की चूड़ामनि गोपी ॥
इन नीके आराधे, हरि ईसुर वर जोई ।
तातै अधर-सुधा-रस, निधरक . पीवत सोई ॥
पुनि आगे चलि तनक दूरि, देखी सोई ठाढ़ी ।
जासौ सुदर नंद-कुँवर पिय, अति रति बाढ़ी ॥
गोरे तन की जोति, छूटि छबि छाइ रही धर ।
मानौ ठाढी कुँवरि, सुभग कंचन-अवनी पर ॥
जनु घन तै बिछुरी बिजुरी, मानिनि - तन - काछे ।
किधौ चंद सौ रूसि, चंद्रिका रहि गई पाछे ॥
नैनन तै जल-धार, हार-धोवत धर धावत ।
भँवर उड़ाइ न सकति, बास-बस मुख-ढिँग आवत ॥

क्वासि क्वासि ! पिय महाबाहु ! इमि बदति अकेली ।
महा बिरह की धुनि सुनि, रोवत खग, मृग, बेली ॥
ता सुंदरि की दसा देखि, कछु कहत न आवै ।
बिरह-भरी, पूतरी होइ ज्यों, अति छबि पावै ॥
धाइ भुजन भरि लई, सबन लै लै उर लाई ।
मनहुँ महा निधि खोइ, मध्य आधी निधि पाई ॥
कोउ चूंबत मुख-कमल, कोउ भुज, भाल, सु अलकें ।
तामें पिय-संगम के, सुंदर श्रम-कन झलकें ॥
पोंछति अपने अंचल, रुचिर दृगंचल तिय के ।
पीक-भरे सु कपोल लोल, रद-छद जहँ पिय के ॥
तिन्हैं लै तहँ तें बहुरि-बहुरि जमुना-तट आईं ।
जहँ नँद-नंदन जग-बंदन पिय लाड़ लड़ाई ॥

## तृतीय अध्याय

कहन लगीं अहो कुँवर कान्ह ! ब्रज प्रगटे जब तें ।
अवधि-भूत इंदिरा अलंकृत ह्वै रही तब तें ॥
सब कौं सब सुख बरसत, ससि ज्यों बढ़त निहारी ।
तिन में पुनि ये गोप-बधू, पिय निपट तिहारी ॥
नैन-मूँदिबो महा अस्त्र, लै हाँसी-फाँसी ।
मारत हौ कत सुरतनाथ, बिन मोल की दासी ॥
बिष-जल तें, ब्याल तें, अनल तें, दामिनि-झर तें ।
क्यों राखीं, नहिं मरन दईं, नागर नगधर तें ॥

कोउ पिय-भुजन सौं लपटी, मटकी नाहिं नवेली ।
जनु सुंदर सिंगार-विटप, लपटी छवि-वेली ॥
कोउ कोमल पद-कमल, कुचन-विच राखि रही यौं ।
महा कृपन धन पाइ, छती सौं लाइ रहत ज्यौं ॥
कोउ पिय रूप-नयन भरि, उर मैं धरि धरि आवत ।
मधु माखी ज्यौं देखि, दसौं दिसि अति छवि पावत ॥
कोउ दसनन दिये अधर-विंब गोविंदहि ताडति ।
कोउ इक नैन-चकोर, चारु मुख-चंद निहारति ॥
कहुँ काजर, कहुँ कुंकुम, कहुँ इक पीक लगी वर ।
तहँ राजत नँद-नंद-चंद, कंदर्प - दर्प - हर ॥
वैठे पुनि तिहि पुलिन, परम आनंद भयौ है ।
छविलिन अपनौ छादन, छवि सौं विछाइ दयौ है ॥
एक एव हरि देव, सवै आसन पर वैसे ।
किये मनोरथ पूरन, जाके उपजे जैसे ॥
ज्यौं अनेक जोगेस्वर, हिय मैं ध्यान धरत हैं ।
इकहि वेर इक मूरति, सब कौं सुख वितरत हैं ॥
जोगी-जन वन जाइ, जतन करि कोटि जनम पचि ।
अति निर्मल करि राखत, हिय मैं आसन रचि रचि ॥
कहूँ छिनक नहिं जात, नवल नागर नगधर हरि ।
व्रज-जुवतिन के अंवर पर, वैठे अति रुचि करि ॥
कोटि कोटि व्रह्मांड, जदपि इकली ठकुराई ।
व्रज-देविन की सभा, साँवरे अति छवि पाई ॥

इहि विधि विविधि विलास बिलसि सुख कुंज सदन के ।
चले जमुन-जल क्रीडन, व्रीड़न कोटि मदन के ॥
उरसि मरगजी-माल, चाल मद गज ज्यौं मल्हकत ।
घूमत रंग-भरे नैन, गँडस्थल श्रम-कन झलकत ॥
जाइ जमुन-जल धँसे, लसी छवि जात न बरनी ।
विहरत जनु गजराज, संग लिये तरुनी करिनी ॥
तियन के तन जल-मगन, वदन जव यौ छवि छाये ।
फूलि रहे जनु जमुन, कनक के कमल सुहाये ॥
मुख-अरविंदन आगे, जल-अरविंद लगैं अस ।
भोर भये भवनन के दीपक, मंद परत जस ॥
मजुल अंजुलि भरि भरि, पियकौ तिय जल मेलहिं ।
जनु अलि सौ अरविंद-वृंद, मकरंदन खेलहिं ॥
छिरकत है छवि छैल, जमुन-जल अंजुलि भरि भरि ।
अरुन कमल-मंडली, फाग खेलत जनु रँग करि ॥
रुचिर दृगंचल चंचल, अचल मैं झलकत अस ।
सरस कनक के कंजन, खंजन जाल परत जस ॥
जमुना जल मैं दुरि-मुरि, कामिनि करत कलोलैं ।
मानहुँ नव घन मध्य, दामिनी दमकति डोलैं ॥
कमलन तजि तजि अलि-गन मुख-कमलनि आवत जब ।
छवि सौ छबिली बाल, छिपत जल मै बुड़कनि तब ॥
कबहुँक मिलि सब बाल, लाल छवि सौ छिरकत अस ।
मनसिज पायौ राज, आज अभिषेक होत जस ॥

अज अज हूँ रज वाछत, सुदर वृंदावन की।
सो तनकहु नहि पावत, सूल मिटत नहि मन की ॥
विन अधिकारी भये, नहिन वृंदावन सूझै।
रेनु कहाँ तें सूझै, जब लगि वस्तु न बूझै ॥
निपट निकट ज्यौं घट मैं अंतरजामी आही।
विषय-विदूषित इंद्री, पकरि सकैं नहि ताही ॥
जो यह लीला गावै, चित दै सुनै-सुनावै।
प्रेम-भक्ति सो पावै, अरु सब के जिय भावै ॥
हीन-श्रद्ध, निदक, नास्तिक, हरि - धर्म - वहिर्मुख।
तिन सौं कवहुँ न कहै, कहै तौ नहिन लहै सुख ॥
भक्त जनन सौं कहै, जिन के भागवत-धर्म-वल।
ज्यौं जमुना के मीन, लीन नित रहत जमुन-जल ॥
जदपि सप्त-निधि भेदनि, जमुना निगम वखानैं।
ते तिहि धारहि धार रमत, जल छुवत न आनैं ॥
रसिक जनन सौं संग करै, हरि-लीला गावै।
परम कात एकात, परम रस तवही पावै ॥
यह उज्जल रस-माला, कोटि जतन करि पोई।
सावधान ह्वै पहिरौ, इहि तोरौ मति कोई ॥
श्रवन - कीर्तन - सार, सार सुमिरन कौ है पुनि।
ग्यान-सार, हरि-ध्यान-सार, श्रुति-सार गुथी गुनि ॥
अघ-हरनी, मन-हरनी, सुदर प्रेम-वितरनी।
'नंददास' के कंठ बसौ, नित मंगल-करनी ॥